क्रम संख्या ४

## वकील रिपोर्ट संख्या ५

माघ वदी ४, संवत् १७५०

### श्री रामजी

सिध: श्री महाराजाधिराज महाराजा साहिब जी सलांमत। खत १ नवाव खाँ मथुरा आय का आया था व खत १ वदी २ बुधवार घड़ी ६ रात गया सुं मेवे की रसीद का मि० माह वदी ३ ब्रहस्पतवार घड़ी ६ दिन चढ़ें खिलवत मैं दोनों खत गुजरांने सु आप पढ़े कर वंदे सौं पूछा कि चाटसू किसकी जागीर है। तव मैं अरज करी कि मुतफरकात[1] लोगों की जागीर है। फेर पूछा कुछ खालसा भी है तव अरज करी खालसा नही। फ़ेर फ़रमाया कि राजा ने चाटसू के वासत लिखा है तव मै अरज करी कि लोगों का कवीला अकसर चाटसू व चाटसू के गांवों मैं है सु जो चाटसू राजाजी की जागीर मैं दोई तो उलूस[3] के लोगों की खातर जमा होइ। तव सेखहिदायत यार सो पूछा कि चाटसू की हकीकत आगैं लिखी थी या नही सु सेख को जु आगैं समझाय छोड़ी थी कि यौ अरज मत कीजो जो आगैं लिखी थी सु सेख नैं यौं ही अरज करी कि मुझे याद नही। तव नवाव नैं फरमाया कि जौ आगैं लिखी होई तो तकरार काहे की लिखी यैं तव सेख नैं कही कि जो चाटसू पै राजाजी की होई तो उनके लोगों की खातर जमा होई। इसी वीच्च मैं गुफरुल्ला खां[3] वोलै कि आंवैर के राजा के चाटसू व धौसा व वसूवर मअजमां-याद होई तव राजा की खातर जमां होइ सु ई वलफैल[1] चाटसू तो उन्हैं तरीक धर ही है; तव फरमाया कि खूव, हम हजूर को लिखैंगे, तव मुझै पूछा कि

1. मुतफरकात=विविध।
2. उलूस=बिरादरी के लोग।
3. गुफरुल्ला खाँ।
4. बिलफेर=अलग।

आंबैर सौ चाटसू केते कोस है ? तब मैं कहा कोस १२ है, सीत्र काकाड़ एक ही है। फेर फरमाया कि हम हजूर को लिखैंगे। तब मैं तसलीम करी, मुजे फरमाया कि हम राजा को मेवा क्या भेझै ? तब मैं अरज करी कि जु ईनायत होइगा सु राजाजी को तबुर्क[1] है। तब नासपाती बलखी १०० व अनार १०० व सेव १०० के पिटारे ४ सर व मुहुरबंदे के हवाले किए वखत लिखाय हवाले कीया। तब मैं अरज करी कि राजाजी ने मेवेदारों कौ सरोपाव १ व रुपये ५० भेझे है, तब नवाब नै फरमाया कि यह रसमीयात क्या है ? आगै तुम्हारै कहै लिया था अब न लैंहगे। तब मैं फेर कही कि इहां क्या परवाह है निहायत स्य राजाजी की खातर दोस्त है। इसी बीच मैं सुकरुल्लाह खां व सेख नै कही कि राजा नवाब सो निसखत फरजंदी की राखै है बेदिल होईगा, तब फरमाया कि हवाले करौ जु वांट दे सु खानसामा के हवाले करे उनकु उसी वक्त दारोगा मुसरफ तहवीलदार कौ बाट दीए। फिर आप उठे सुकरूल्ला खां बाहर निकसै तब मैं सुकरूल्ला खां जी सौ महाराजा जी की द्वा कही, तई खां नै दोनौ हाथों सौं सलाम करी। फेर मैं कंही कि तुम जांनते हौ जु आगै ही उन पर केती उसरत है, तिस पर यह खिदमत फरमाय है वे ता ही मसालह इहां को दरकार है तिस्ते तुम नवाब सौ कहि इनकी परदाख्त[2] के वास्ते हजूर कौ लिखवावौ। तब खां नै कहा करार पकड़ा है हजूर कौ नवाब मुवाफिक तुम्हार कहे के खूब तरह लिखैंगे लिखना क्या कि हुकमी बादसाहजी इनके लिखने पर राजाजी सौं खूब रयायत करैगे। तब में वहुत मनोहार करी। सकरूल्लाह खां जी बहुत भला मांना व कहा मेरी सलामी लिखौ व लिखौ कि हम भी सिताब तुमसो मिलैंगे। हमारा बहुत सौक है जु राजाजी कौं देखैं सु सुकरुलाह खां जी खजाने के साथ आवैगे सु अलबतह महाराजाजी इन सौ मुदारात[3] करैंहीगे और नवाब ने अगली हकीकत हजूर कौ बहुत खूब तरह लिखी है और आज के खत में जु मतलब लिखा है सु भी सुबह परसौं तक हजूर कौ मवाफिक मतलब लिखवैंगे। नवाब बहुत मतवैज है और सेख की तारीफ कहांताई लिखियै ज्यौ समझाय कहीये है त्यौही नवाब की निसा करै है और सकरुल्लाह खां जी भी तरूदिली सौ महाराजजी के मतलबौ कौ अपना ही मतलब जानते है जब मजकूर होय है तब बहुत खूब तरह अदा करते है और बंदा जु अपनी अरज करन का बयान लिखै तौ दाखल खुद नुमाई होता है। सु बंदौ कौ तो यह यह काम ही है कि जिसमें दौलतखांही सरकार की देखें सु काम करै

---

1. तबर्रुख=प्रशाद।
2. परदाख्त=प्रगति।
3. मुदारात=ख़ातिरदारी।

ही और वंदे को जु परवाने २ इनाइत हुवे थे सु पहुंचे। वंदा सरीफराज होय मुवाफिक इरसाद आली के अमल किया। उमेदवार है जु परवाने सआदत निसांनै सो सरबुलंद हुवा करै व उहां की हकीकत कलमी फरमाया कीजै तो नवाब पूछै तब निसा कीजै और खत १सकरुल्लाह जी को हसबल का लिख भेजना जु फलाने ने तुम्हारी तवजहो का सुकर लिखा था। मिति माह वदी ४ संवत् १७५० ।

क्रम संख्या ५

## वकील रिपोर्ट संख्या ६

जेठ वदी ५, संवत १७५३

सिधि श्री महाराजाधिराज महाराजा साहिब जी सलामत। बंदो की कुरनिश वदगी कदमबोसी मालूमबाद। श्री महाराजा साहिब जी को तेज प्रताप दिन दिन अधिक होयुजी। अप्राच परवांना अिनायत हुवा था सु पहुंचा। नवाब जी को खत धासु गुजराना व जबाब का खत हासल कर भेजा है व हकीकत मुनासब देखी सु जुबानी अरज करी व यह हकीकत भी मालूम करी जु महाराज नै सुवारी करी, पूछा कहां को? तब अरज करी कि सोरों वगैरह परगनों की तरफ मुफसदों[1] ने कजरवी करी तिस्ते तंबीह करनै को सुवार हुवे। तब फरमाया खूब कीया व नवाब पूछते थे कि कुवर कहां तक पहुंचे है तब बंदे नै अरज करी जु इन दिनों मै बंदे को खबर नही आई आगै धोलपुर पहुंचे की खबर आई थी अब तौ दूरगय हौहिगे। सु बंद.परवर सलामत। महाराजाजी नै ताकीद फरमाई ही होइगी जु कूच दर कूच चले जाहि वरासात पहले पहुंचै सिताव तौ मुजरा वादशाह जी सौ होई व तरवक्की होई व सेख हिदायतूयार को सरोपाव की रु० १७५ विला कसूर का दीया है व कांम खिदमत होई सू फरमाया करोगे। इस वात मै बंदे सर बुलन्द होते ही। मिती जेठ वदी ५, संवत् १७५३।

---

1. मुफसदों (मुफसिदों)=फ़िसादियों।

क्रम संख्या ६

## वकील रिपोर्ट संख्या ७

भादों सुदी ६, संवत १७५३

श्री रामजी

॥ साहिब फंज बखश श्री महाराजा जी सलामत ॥

॥ मिती भादों सुदी ६ आदितवार नवाब आकिल खां पूछते थे कि राजाजी का कूच कब होयगा। तब अरज करी कि हजूर का हुकम यो है कि जब इतकाद खां की जमैयत थानों सो खबरदार होय तब तुम अपनी जमीयत थानों सो बुलाय ले बादशाहजादे की हजूर को चलीयो सु इतकाद खां का बेटा मथरा आया है सु राजाजी का असबाब कोट सों निकलता है सु अब कोट खाली कर उनके हवाले करेंगे और जब उनके लोग सब थानों सो खबरदार होय रसीद देंहगे तब राजाजी के लोग थानों सों उठ आवेंगे और राजाजी का डेरा बाहर खड़ा हुवा है व देससों स्वार बन्दारी मगाई है व किराए की मंगाई है और चलने ही के फिकर में है व बहुत मुतरदिद है कि हजार स्वार तो कंवर जी[1] के साथ हजूर गई है, व जमैयत साहस्तै सों शाह की रिकावजाया चाहियै जु खिदमत सरबराह कर सकीयै। तब नवाब नें कहा कि बिलफअल तो यही सलाह दौलत है कि कोट उनको खाली कर देंह व आप आय बाहर डेर में रहे और जब उनके लोग आय थाने वगैरह जायगा हों सो खबरदार हा हि तब रसीद ले राजाजी उहां सो कूच करैं जु वाकेनिवीस लिखे कि राजाजी ने कूच किया और जो वाकेनिवीस या इतकाद खां हजूर को लिखेगा कि मेरा बेटा व जमैयत मथुरा गई है सु राजाजी कोट खाली देते नाही मु जो यो अरज पहुंचैगी तो म व कहे, तब मैं कही कि राजा जी को वे सब महालों व थानों की रसीद देंह तभी राजाजी उठ चलै। तब नवाब नें फेर कही कि यह तो यकीन है कि इतकाद सो यह खिदमत सरबराह होनी

---

1. बीना साहीब—जयसिंह

नाही, फिसाद होयहीगा लेकिन अब राजाजी के उहां होते फसाद होयगा तौ इतकादखां हजूर को लिखाय भेजैगा कि राजाजी नै मुफसदों को सनकार दीया तिस्तै फसाद हुवा सु दस तरह की अरज पहुंचनी भी खिलाफ मरजी होयगी और जौ राजाजी के चले पीछे राहो का मामिला और तरफ हुवा अरज पहुंचैगा तौ राजाजी का मुजरा होयगा तिस्ते अब तौ यही मसलहत है कि सीताव चलै। तब मैं अरज करी कि जिस भांत हुकम होता है त्योंही लिखौगा। तब फरमावने लागै कि यह बात राजाजी को खुश न आयैगी तिस्तै हमारी जुवानी मत लिखौ। तब मै फेर कही जि ज्यौ अपने दस्तगिरीफ्तों कौ[1] नसीहत किजै त्यौ नवाब साहिब मिहरवानी फरमावै है और उनकौ जु उम्मेदे है सु नवाब साहिब ही की मिहरवानी कदरदानीयौ पर है। तव फेर कहन लागे कि हम जानै है कि उनका मन चलनै को नाही तिस्तै उनकी अनसुहाती[2] बात हमन कहै सु तुम हरगिज हमारी तरफ सों मत लिखौ।

सो श्री महाराज जी सलामत। जदि य नवाव नै मुझे मनै कीया कि हमारी तरफ सो मत लिखो तथापि बदां को लाजिम है जिस बात मै दौलतखांही देखै व दौलतखांही की वात सुने सो अरजदासत कीया चाहै जौ सरंजाम के या हजूर के सवाल जवाव के सबव तवफक कीजै तो इस फौजदारी की हद सो बाहर आय जहा खातर मुबारिक पर पसंद आवै वहीं मुकाम कीजै। परंतु अपनी फौजदारी की हद में रहना जु मालुम है आगे यह बात अरजदासत करतै मुलाहजा भी हुवा कि मवादा ना पसंद होय तो वंदे तखसीरवार हो हि सु ज्यौ खातर मुवारिक मै पसंद आवैगी सु अेन मसलहत होयगी सो ईयि जीराई पावैगी। ज्यादै अरज हद अदब नदीद। मिती भादौ सुदी ६, अैतवार रात, संवत् १७५३।

1. दस्तगिरीफ्तों कौ=पालकों को।
2. अनसुहाती=बुरी लगने वाली।

क्रम संख्या ७

## वकील रिपोर्ट संख्या ८

फागुण वदी ७, संवत १७६१

॥ : ॥ श्री गोपालजी सहाय

॥ श्री महाराजाधिराज श्री महाराजा जैसंघजी

॥ : ॥ स्वसि श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री........चरण कमलानुं खानांजाद खाक पाय पं० जगजीवनदास लिखतं तसलीम वंदगी अवधार जी जी। अठा का समाचार श्री महाराजाजी रा तेजप्रताप थे भला छै श्री महाराजाजी रा सीख समाचार सासता प्रसाद करावजो जी। श्री महाराजाजी माईत छै धणी छै श्री परमेसुर जी री जायगा छै म्हें श्री महाराजाजी रा खानांजाद वंदा छा जी श्री पातसाह जी श्री महाराजाजी थे महरबांन छै। श्री महाराजाजी सुख पावजो जी पान गंगाजल आरोगण रा जतन फुरमाव जो जी।

। अप्रंच खांनांजाद वाजी रा परवानां आयां वोहत दीन हुवा सु वंदनवाजी रा परवांनां सासता ईनायत फरमावजो जी। महाराज सलामत। जो खांनांजादा रात दीन दरसन कीयो होय अर चरन सेवा की होय जे वंदा दरसनीक होय अर जो खांनांजाद ने वरसाही याद न कीजै सो वंदा की भांत जीवता रहै। तीमुं वंदनवाजी कर खांनांजाद परवरी रा परवानां पे दर पे ईनायत कीजो जी।

। महाराजा सलामत। नोवत लेण को अब तांई श्री महाराजाजी भली भांत तलास न फुरमायो सु अजब बात है अर श्री महाराजाजी तो ऐक दोय वार जतन भी भला भलाकर भेजा पण केसोराय[1] का दीन तो पुरा हुवा अंतो वडो तरदद कुंकर पेस ले जाय सके। वेको वेटो[2] तो लड़को हे दरबार मे कोण पुछे अब भी श्री महाराजाजी मतलब सरंजाम रो तलास करण रो खांनांजाद नै

1. केसोराय=मुगल दरबार में आम्बेर के राजा का वकील।
2. पवित्रराय (केसोराय का पुत्र) को कुछ समय के लिए महाराजा जयसिंह ने मुगल दरबार में अपना वकील नियुक्त किया था।

फुरमावे तो श्री महाराजाजी रा तेज प्रताप थे भला भला मुजरा कर वताउजी । अर गुलाम खांकवरदासता तो है ही पीण गुलामी की बंदगी वजायलाय जन्म सुफल करुं । श्री पातसाहजादा कामवगसजी[1] रोज मुजरो करु हुं । श्री महाराजा जी रो खानांजाद जाण नवाजस फुरमावे है अर वकसयल मुल्क[2] मीरजा सदरुदी म्हंमद खां जी सु व म्हरम खां जी भी ओरंगाबाद मे सुफीलखानो ले हजुर आया है । सु खानांजाद आठ पहर हाजर रहे हे तीसु श्री महाराजा जी को मचकुर चले हे सु मीरजा सदरुदी म्हमद खां जी वकसयल मुलक श्री महाराजा जी री हुजुर आपको खत भेजो है अर खांनांजाद की भांत भांत नीसां वाजे मतालब उमदा अरज भली भांत कर सरंजाम देणो कबुल कीयो है ; जो अवार[3] श्री महाराजा जी पचास हजार असवारां को मुकाबलो कीया वीराजमांन हे ई स्मयामे तो जेमो तलास कीजे सो श्री महाराजाजी रा प्रताप थे सिध होय । सु हीसावी काम को सरंजाम होणो हीसावी ही हे । अद श्री जी की खातर मुबारक मे आवे तब ही तलास फुरमावेला जी । खांनाजाद ने दरबार मे तो श्री जी को गुलाम जाण हर कोई म्हरबानगी करे है ।

। पातसाहजादा कामवकसजी श्री जी को खांनांजाद जाण तीन सदी को मनसब करे था सु खांनांजाद विचार कियो जु पातसाहजादा की चाकरी मे अटकाया छै सरकार का काम ने फुरसत पावनी मुसकल तीसू खानाजाद मनसब कबुल न कीयो अर मुजरो सलाम सहज मे करुं हुंजी ।

। श्री महाराजा जी सलामत । खुसहालचंद मीरजा सदरुंदी महमदखां जी के पेसदत श्री महाराजा श्री हजूर अरजदासत करी है सु नजर गुजरसी जी अर वेको जवाब ईनायत होसी ।

। महाराजा सलामत । आज श्री पातसाहजी की हजूर खोजा को अधकार घणो है, दीवान तो महीना मे एक दोय ही करे हे अर रात दीन खोजा ही हजूर मे रहे है । सु आज अखतीयार खोजा महरम खां जी व हाफज अंबर व मसउद को है । सु यां कने खानाजाद हमेसा हाजर रहे है । ये बोहत मीहरबानगी करे हे, यां कहो है जु श्री जी थांने काम फरमावै तो थे कहो सु मतालब अरज कर सरंजाम कराईदा । अर दवाव[4] का काम मे किफायत कर देंगे ।

मीती फागुन बदि ७, संवत् १७६१ ।

---

1. शाहजादा कामबख्श ।
2. बख्शी-उल-मुल्क ।
3. अवार=इस समय ।
4. दाब=खूराक-ए-दव्वाब ।

क्रम संख्या ८

## वकील रिपोर्ट संख्या ९

फागुण वदी ९, संवत १७६१

॥ श्री गोपालजी सहाय छै

॥ श्री महाराजाधिराज श्री महाराजा श्री
॥ महाराजा जैसिंघ जी

॥ : ॥ स्वसि श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री चरण कमलानु खानाजाद खाक पाय पं० जगजीवनदास लिखतं तसलीम वंदगी अवधार जी जी। अठा का समाचार श्री जी रा तेज प्रताप थे भला है। श्री महाराजा जी रा सीख समाचार सासता प्रसाद करावजो जी। श्री महाराजा जी माईत है धणी है श्री परमेसुर जी री जायगा है म्हे श्री महाराजा जी रा खांनांजाद वंदा हां जी श्री पातिसाह जी श्री महाराजा जी थे म्हरवान है। श्री महाराजा जी सुख पाव जो जी पान गंगाजल आरोगण रा जतन फुरमावजो जी।

। अप्रंच खांनांजाद नवाजी रो परवानां आयो वहोत दीन हुवा सु सरफराजी रा परवांनां सासता प्रसाद करावजो जी।

। महाराजा सलामत। मीरजा यार अली वेग जी श्री महाराजा जी हजुर आपको खत भेजो है सु नजर मुबारक गुजरसी जी। महाराजा सलांमत। मीरजा यार अली वेग जी सदा सरकार कां कांमां ने मुनवजह रहे हे। अर श्री महाराजा जी श्री वैकुंठवासी जी का मतालव भी सदा मीरजा जी ही अरज करता अर अव भी सरकार दोलतमदार का मतालव सदा मीरजा जी ही अरज करे हे। श्री महाराजा जी थे वोहत ईखलास राखे है तीसुं श्री महाराजा हजुर खत वरामद कार को समे देख खत लिखो हे सु खातर मुवारक मे पसंद आवे गु फुरमाजो जी।

। महाराजा सलामत। यां दीनां मे महरम खां जी व हाफज अवर जी व मीयां मसउदये सव म्हली हे अर पातिसाहजी री हजुर वोहत अरज मारु ज्मे

गुसताख हे अर सब उमरावां का मतालब अरज करे हे । अर जो ये अरज करे हे सु मंजुर होय है । अर खांनांजाद हमेस यांकी हजुर रहे हे सु अकसर वकत सरकार को मजकुर चले हे तो कहे हे तुम कोई काम सरकार का ल्यावों जु सरंजाम कर दे । तीसुं श्री महाराजा जी री खातर मुबारक मे आवे तो जे उमंदा काम होय सु यांने भी लिख भेज जो जी जु खांनांजाद मतालब सरंजाम कर जन्म सुफल करे जी ।

। मीरजा सदरुदी खां वकसीयलमुलक[1] श्री महाराजा जी ने खत भेजो हे अर खुसालचंद ये सदसत अरजदासत श्री महाराजा जी हजुर भेजी हे सु नजर गुजरी होसी जी । अर जवाब ईनाइत कीयो होसी जीसु ये सारां का जवाब खांनांजाद ने ही ईनायत होसी जी ।

। महाराजा सलामत । पातिसाह जी वागनगीरे[2] आया है गनीम ने चारु तरफ से मारगट मे दीया चीकलीच खां[3] व म्हमद अमीखां[4] रुकसत कीयो ज तंवीह करे सु तंवीह की अर हजरत भी अब आय पोहचा मोरचा लगाया ।

। अबार श्री म्हराजा जी पचास हजार आदमी गनीम को मुकावलो करी वीराजे हे ई स्मया मे कांमा को तरदह न कीजे हे सु अजब हे । खांनांजाद सुणी ज केसोराय व बेके बेटे श्री म्हाराजा जी सुं अरजदासत कर नागोर की मोहम-साजी मंगाय ली अर नौबत हुई लिखी तो उपर श्री महाराजाजी हुंडी भेजी सु तो रुपया घर मैं धरा अर नोबत की मोहमसाजी तो भली भांत करी न थी तीसुं वे समे अरज करी थी सु जब ही जवाब हुवो थो, अर केसोराय सायद मंजूर हुवो लिखो सु असो झूठ लिखणो मनासव न थो सु ये लसकर का लोग हयांने ई बात की कोण सरम हे । टका मंगावासु काम थो सु मगाय घर मे धरवें का वाप का तो ये फ़ेल था अर ईको बेटो तो लड़को हे दरवार में कोण पुछे ।

। चिमना साहवजी को ईजाफो बहादर साहजी का लिखा थे हुवो तीकी सनद अब तांई लिन्ही जाहीर ली न्ही ।

। सं० १७६१, फागुण वदि ६, भोमवार ।

---

1. वख्शी-उल-मुल्क मिर्जा सद्रुद्दीन मुहम्मद ख़ां—प्रारम्भ में तृतीय एवं बाद में द्वितीय वख्शी के पद पर दक्षिण में कार्यरत । इसे 3000 जात एवं 1500 सवार का मंसब प्राप्त था ।
2. वागिनगेरा : देखिए—सरकार, हिस्ट्री ऑफ़ औरंगजेब, भाग 5, पृष्ठ 169
3. चीकलीच खां—चिनकिलिच ख़ां (गाजिउद्दीन फ़ीरोज़ जंग का पुत्र), इस समय इसका मंसब 5000 जात तथा 5000 सवार था ।

क्रम संख्या ६

## वकील रिपोर्ट संख्या १०

श्रावण बदी ५, संवत १७६२

॥ : ॥ श्री गोपालजी सहाय छै

॥ श्री महाराजाधिराज श्री महाराजा जी
श्री महाराजा जैसिंघ जी

॥ : ॥ स्वसि महाराजाधिराज श्री महाराजा जी श्री......चरण कमलानु खानांजाद खाक पाय पं० राय जगजीवनदास लिखतं तसलीम वंदगी अवधारजी जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज प्रताप थे भला छै श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता प्रसाद करावजो जी। श्री महाराजा जी माईत है, धणी है, श्री परमेसुरजीं री जायगा है, म्हे श्री महाराजा जी रा खानांजाद बंदा हां। श्री पातिसाहजी श्री महाराजा जी थे महरवान हे। श्री महाराजा जी सुख पावजी जी पान गंगाजल आरोगण रा जतन फुरमावजौ जी।

। अप्रंच श्री महाराजा जी रा परवानां ईनायत खानजाद नवाजी रा आया घणां दीन हुवा सु वंदनवाजी रा परवांनां सासता ईनायत कीजौ जी।

। श्री महाराजा सलामत—चार वरस हुवा खांनांजाद सुं वकालात तगीर कर[1] गरजमंदा री अरज सुं केसोराय ने फुरमाई थी सु उस सुं ऐक काम न हुवा

1. महाराजा जयसिंह के गद्दी पर बैठने के बाद जगजीवनदास को वकील-पद से हटाकर केसोदास को वकील-पद पर नियुक्त किया गया था, किन्तु कुछ समय बाद ही बादशाह ने उसे निष्कासित कर दिया जिससे लगभग चार वर्ष तक वकालत का कार्य उसके पुत्र, पक्षितराय, ने किया।

यदि डॉ० वी० एस० भटनागर के विवरण को ठीक माना जाये तो यह मालूम पड़ता है कि 1692 ई० में मेघराय को वकील-पद से हटाकर पंचोली जगजीवनदास को वकील का पद दिया गया जो इस पद पर सवाई जयसिंह के 1700 ई० में गद्दी पर बैठते समय कार्यरत रहा।

नोबत की अरज करायई ही न्ही अर झूठ ही हजुर ने लिखो ज मे अरज कराई सु मंजुर हुई, खरची तो नगोरो भेज दुं—फेर अरज गई ता पर नामंजुर भई तब हु झूठ हजुर को लिखीज अरज मंजुर हुई है, खरची आवे तो नगारो भेजुं ती उपर श्री जी खरची नोबत की भेजी सु घर में थे लयां घर बैठ रहो फेर वाही पायते मर गयो। श्री जी आप संसार की भलाई मे हे तीससुं आप नवाजस कर उसके बेटे उपर ही बहाल राखी छहसात महीने ईसको भी हुवे ये ऐक काम ईस सुं भी सरंजाम न पाया सु साच है, या छोकरे कौ दरबार में कोन पुछे हे। सु खांनांजाद कौ तो ईसकी हकीकत लिखणा सुं मतलव नहीं पण श्री महाराजा जी की सरकार का सब काम बंद पड़ा हे तीस की भी थोड़ी फीकर हे पण नोबत को तलास मुतलक श्री जी छोड़ बैठे हे अर श्री महाराजा के तलास मे तो कमी न्ही पे दर पे साहजादा के नीसांन[1] भेजे हे पण श्री महाराजा जाणै हे ई लड़का सु अठे तदबीर कुछ बणे न्ही, ईको कोण मांने अेतवार मुखन्माने तब और बात कोण मांने। सु यो खांनांजाद ने बडो दुख हे ज अब तांई नौवत न लीजे हे सु कोण तदबीर हे चार वरस तो ई लड़का के भरोसे रह सब काम बरहम कीयो अर कीजे हे अर नोबत कौ बरहम कीजे हे सु ई स्मया मे तो नोबत हर कही ने मीले है। रामसिंघ हाडो कोटा को घणी तीने नोबत मीली...को घणी तीने नोबत है। सु श्री महाराजा तो हींदुवा सुरज हौ। आबेर दरबार हे सु श्री महाराजा ने अब तांई नोबत न होय सु अजब हे। सु श्री महाराजा तो प्रभु हे परवाह नही अर हजुर मे बडा बडा ठाकुर हे बड़ा बड़ा मुतसदी हे सु वाने नीद भुख कौ कर आवे हे पण वे भी कांई करे वे उठा सु जतन तलास घणां ही कर भेजे हे पण अठे दरबार मे पेस लेजाणवालौ कोई न होय तो वे ठाकुर भी हजुर का कांई करे। श्री महाराजा जी को लुण[2] खायो हे ती सुं खांनांजाद की छाती जले हे काम बीगड़ता देख देख हर बार अरजदासत करुं हु। आगे भी श्री जी दरबार की खबरदारी फुरमावे तो भला हे पछे जो खातर मुबारक मे आवे सु सही।

। केताक दीनां सु पातिसाहजी की हजुर में दीवान, बकसीयां को अखतयार कुछ न्ही। खोजां को अखतयार हे जो दरबार रोज कर बैठे तो दीवान, बकसी आवे सु तो दरबार करे न्ही। महीना मे पांच चार दरबार होय—दोय चार घड़ी बैठे ईतरा मे कही अरज की कोई करतो ही रहो। अर दरबार उठ खडो रहो अर खोजे तो खाबगाह[3] मे आठ पहर हाजर ही रहे तीसु खांनांजाद अरज

1. निशान=वह पत्र जो शाहजादा अपने हस्ताक्षरों के साथ शाही मंसबदारों को भेजता था।
2. लुण=नमक।
3. ख्वाबगाह=विश्रामगृह।

राजा उदोतसिघजी की तरफ सु कराईज । खांनांजाद का मतालवा हाफज अंबर अरज करो करे अर वकील भी हाफज है कहवाले होय तापर मंजुर फुरमाई सु नव मतलव राजा के हाफाज जी ने सरंजाम कर दीया। अर खांनांजाद रात दीन दांनु ही लगो रहे हे वोहत महरवानगी राखै है। आठ पहर पातिसाहजी ने उठावे बैठावे है, सुवावे है, हाथ पाव घुवावे है। हजरत का तो पाव केती मुदत नु न्हा सु उठा बैठी सू रह गये, चलन हलन सुं रह गये, सु श्री जी जांणे ही है। सु अब खोजां के वस है ईतनां में ही सब स्मझ जाणोजी। सु अव हाफज अबर ने खिदमतगार खां को खीता० दीयो, दोढ़ी को नाजर कीयो, नीपट महरवानी है। यां वरसां मे केतां ही ने ईजाफा मनसव नोवतां दीवाई। अबार रामसिघ हाडा ने पांच सदी को ईजाफो वांही दीवाये[1] अर राजा उदोतसिह जी सु ईखलास राखै हे तीसु राव दलपत ने ईजाफा हजरत देता था सु वरहम कर दीयो अरज की सव बुंदेला का सरदार राजा उदौतसिंघ है सो तीन हजारी हे सो ही तीन हजारी यह हे अव ईजाफा ईसको दीजेगा तो राजा को भी देना जरूर होयगा या ईसको भी न दीजे। पातिसाहजी फुरमाई पहली राजा कौ देंगे तो उसको भी देंगे न्ही तो न दे। जुलफकारखां वागनगीरो फते कर आय राव दलपत का ईजाफा के वासते अरज की तव हुकम हुवो—कटारी दो, ईजाफा तो इनके ओड छे के राजा कौ दे तव ईसको दे तिस पर राव मनसव छोड़ वैठो, कटारी न ली। सु जुलफकार खां वोहतेरी वार अरज की पण मजुर न हुई। सु आज खोजा को असो कावु हे। सु वकालत तो श्री महाराज वेही का वेटा उपर राखणी खातर मे पसंद आई है तो वेही पर वहाल राखजे पण नोवत को कांम वेसे ही तो जाण जे हे तो मुवारक हे। ओर भी महीना दोय चार देख लीजे अर नौवत तुरत ही लेणी हे तो खांनांजाद ने ऐक नोवत के वासते ही फुरमाय देखजे, पहली हुंडी मांगु नहुं ऐक दोय खलीता कीमखाव का अर येक परवानो खानाजाद के नाव खुफया आवे अर सहजादा को निसान खिदमतगार खां के नाव आवे अर खिदमतगार खां के नाव न लिखे तो महरम खां के नाव आवे अर खरच साहुकारा की टीप आवे तो छाने छाने ही वकील ने खवर भी न होय, जद नगारो ले ही चुंको तव खवर होय। सु ऐक छह सात महीनां खांनांजाद को भी कीयो देख जे वकालत तो श्री जी की हे ही। खानाजाद न्मक पर वरदा हु। अर श्री जी के प्रताप से अर श्री जी के नांव से रोटी कपड़ो मील रहे हे। ये छाती जले हे ज खांनांजाद दरवार मे वेठो अर यह सरवोपर काम नोवत कोसु पड़ रहो हे, सु अजव हे, कहे अर दरवार का लोग खांनांजाद ने वेस उरके हे ज सायद श्री महा-

---

1. इसी ने दिलाया है।

सु नजर मुबारक गुजरसी जी । मीरजा ने हुकम हुवो है, खत कै पाछे मोहर होय तो अरज कीया करां तीपर मीरजा जी खांनांजाद सु कही श्री महाराजा को मेरी जुबानी लिखौ जद खत भेज्या करो तब खत की पुसत उपर मोहर कर लीफाफे उपर भी मोहर करा करै। सु श्री महाराजाजी की खातर मुबारक मे आये तो पांच सात बंद की पुसत उपर मोहर कर भेज जे सो स्मे देख सांते सौखत लिखा मीरजा नै गुजरानसी । अर कोरा बंदा उपर मोहर करणी खातर मे पसंद न आवे तो दस वीस लीफाफा उपर मोहर कर ईनायत फुरमाव जौ जी । मीरजा का खत उपर लीफाफा तो खाहनाखाह कर देणो होरी जी ।

। मीरजा सदरुदी खां जी नै खत दीयो तब पढ करकही जो अबके ऐक बेर साहजादा बेदार वखत[1] कौ नीसांन आवे तो खाहमखाह हजरत नगारा ईनायत करेगे तीसु श्री जी तलास कर साहजादा जी कौ नीसांन ईनायत फुरमाव जौ जी अर खांनांजाद तो तलास नै लगौ ही है जी ।

। दरबार रा समाचार वाकारी फरदां[2] सुं मालुम होसी जी ।

। महाराजा सलामत । पातिसाहजी हुकम कीयो हे ज दोय हजार सुवार नकदी का चाकर राख गुजरात भेजौ छ सदी सुंले दुखी सदी तांई अर तीमे सदरुदीखां हजार सुवार राख भेजे, चार से सुवार सफवीखां राख भेजे, ये ही तजवीज कर तसदीक दे अरज मुकरर मे नजर गुजरेला। सो रोज तजवीजी राख जे हे सु ईही बात उपर खानाजाद नजर करी । अर अरज पोहुची है जे गनीम गुजरात गयो ती पर चाटसु मअजाबाद कौ मनसुबो सरत नीगाहदासत ज्मयत कौ कीयो है जे अर अज्मेर का सुबा की पायबाकी लेणा उपर श्री महाराजाजी को हुकम आयो ज सरत नीगाहदासत ज्मयत के लीजो सु श्री महाराजा जी रा प्रताप थे पायबाकी सरत नीगाहदासत ज्मयत के ले सुं जी । यो काम अमीरल उमराव सुं लगायो है जी। दीन दस पांच मे यो मजकुर अमीरल उमराव सुं मुसकम होय चुकसी तब अरजदासत कर सू ।

। छोटा साहबजी[3] के वासते तोडो भीम कौ कै राजा रायसिंघ कौ वगेरह महाल मे सु ऐक महाल वतन तरीक लु हुं जी ।

। ओर जे मतलब लिख्या है सु हुकुम मवाफक सब मतलब ठीक करां हां जी ।

। सं० १७६३, संगसर सुदि ७, सुक्रवार

---

1. शाहजादा बेदार बख्त=मुहम्मद आजम का पुत्र ।
2. वाकारी फरदां=घटनाओं से सम्बन्धित पत्र जो महाराजा को अलग से भेजे जाते थे।
3. विजयसिंह, महाराजा बिशनसिंह का द्वितीय पुत्र ।

क्रम संख्या ११

## वकील रिपोर्ट सं० १२

फागुण वदी १, संवत १७६३

**।। श्री महाराजाधिराजा महाराजा**
**।। श्री राजा जैसिघ जी**

।। : ।। स्वस्ति श्री महाराजाधिराज म्हाराजा श्री......चरण कमलांनु खानां-जाद खाक पाय पं० जगजीवन दास लिखतं तसलीम वंदगी अवधार जी जी। अठा का स्माचार श्री जी रा तेज प्रताप थे भला छै। श्री महाराजा जी रा सीख स्माचार सासता प्रसाद कराये जौ जी। श्री महाराजा जी माईत है, धणी है, श्री परमेसुरजी री जायगा है। म्है श्री जी रा खानाजाद वंदा हां जी।

। फागुण सुदि १ सुकरवार गजर वाजतां श्री पातिसाह जी को वाको हुवो तीपर वेगम, आजमसाह ने वाद ऽऽ पहर रात गयां खवर दौड़ाई तीपर अमीरल उमराव[1] नै चीकलीचखांने फुरमान आयो ज लसकर की खवरदारी राखजो हु भी आउ। तीपर सुद १ पहर दीन चढ़ता अमीरल उमराव व चीकलीचखां आतसखां नो खड़ो कर गुलाल वाड़ में जाय वेठा। वेगम की दीलासा की, हीदायत केसखां कांमवखस का वकील ने गुलालवाड़ में नजरवंद कर वेठाय राखौ। सुद १ तीसरा पहर नै सुलतान नजर संदल का तखतातावुत के वासतै ले आयो सु वणाये हे वकसीयां ने आजमासाह[2] को हुकम आयो फोजवंदी तयार करो सु तुमार[3] तयार होय हे। आज रात तांई आजमासाह भी आसी और स्माचार होसी सु पाछां सु अरजदासत कर सुं।

। जीणदास साह कासीदां ने भी खरची दे न्ही यां दीनां ने चाहजे दीन्ये दोय

---

1. अमीर-उल उमरा, असद खां को 1701 ई० से इस पदवी से विभूषित किया गया था।
2. शाहजादा आजमशाह ने औरंगजेब की मृत्योपरान्त दक्षिण में रहते हुए ही अपने को बादशाह घोषित कर दिया था।
3. रूपो।

जोड़ी चलै सु खरची को हुकम आये खानांजाद ने खरची देन्ही तीसं इस्में खरची की मदत होय, नजर की हुंडी आई थी सु जीणदास आपकी दसतगरदां सवाल की मे भर ली।

: खानांजाद की सरम श्री जी ने हे अब कुच दीन पाच सात मे होसी, सामान कुछ न्हौ तीसु स्व सरन श्री जी नै है। सं० १७६३, फागुण सुद १ शुक्र सांझ नै चलै।

। अंक पली ठहराय भेजौ जी जीमैं स्माचार लिखी करु स्माचार जाहर लिखणां मनासब न्हीं।

क्रम संख्या १२

## वकील रिपोर्ट संख्या १३

वैसाख सुदी १०, संवत १७६४

॥ श्री गोपालजी सहाय छै जी

॥ श्री महाराजाधिराज महाराजा जी
॥ श्री मीरजा राजा जैसिंघ जी

॥ : ॥ स्वसि महाराजाधिराज महाराजा श्री......चरण कमलांनु खानाजाद खाकपाय पं० जगजीवन दास लिखतं तसलीम वंदगी अवधार जौ जी । अठा का स्माचार श्री महाराजा जी रा तेज प्रताप थे भला छै । श्री महाराजा जी रा सुख स्माचार सासता प्रसाद कराय जौ जी । श्री महाराजा जी माईत है, धणी है, श्री परमेसुरजी री जायगा है। म्हे श्री महाराजा जी रा खानाजाद वंदा हां । श्री पातिसाहजी श्री महारार्जा जी थे महरवान है। श्री महाराजा जी सुख पाव जी जी पान गंगाजल आरोगण रा जतन फुरमाव जी जी ।

। अप्रंच खांन नुसरत जंग आया सु खांनाजाद यासुं मीलो सु स्माचार तो आगे अरजदासत कीया है । अव अमीरल उमराव व नुसरत जंग नै ईलतमास दी वींकी नकल भेजी है अर अमीरल उमराव ने पचास हजार रुपया देणा कर मीरजा राजा रो खीताव व हफत हजारी जात हफत हजार सुवार[1] को मनसव सीयो सु मुवारक होय जी। ईकीस मौहर नजर खीताव की व मनसव की खांनाजाद की तरफ की मंजुर होय । अर मनसव व खीताव व नोवत की मुवारकवादी की तसलीमात हजारां वजाय आयो हुं जी । अव श्री जी भी घणां आणद उछाह कीजो जी । अव वतन का परगनां की अरजो हे सु भी दीन दोय मैं अरज कराउ हुं जी । अव श्री जी खरची की मदत कीजो जी । जीणदास साह सुं अठै दमड़ी की गरज सरे न्ही रोकड़ आये के संतोखराम ईने मातवर[2] हुंडी भेजे तव काम

---

1. सात हजार जात तथा सात हजार सवार ।
2. मातबर (मोतबर)=विश्वसनीय ।

करे । खांनाजाद आपकी परेसानी की कहां तांई लिखे लसकर मे खानाजाद उपरांत परेसान कोई न्होसी तीसुं अब खानांजाद की परतपाल श्री जी ने करणी है। अब अमीरल उमराव ने आधा परधा तो दीजे आधा फेर दीजे ला अर सनद की तयारी ने परवांनां खरच नै खरची भैज जौ जी ।

। जरूर की खबर मुबारकबादी की के वास्ते अरजदासत दौड़ाई है पाछां सुं अरजदासत तफसीलवार भेज सुं जी । सं० १७६४, बैसाख सुद १० ।

। नुसरत जंग[1] बेदारबखत[2] पासने रुकसत हुवो । अजीतसिघ महाराजा का वेटा[3] ने पंज हजारी जात पंज हजार सुवार कीयो थो, सु लाख रुपया अमीरल उमराव ने देणा कीया तब महाराजा को खीताब दीयो हफत हजारी जात हफत हजार सुवार कीयो ।[4]

लसकर में दूसेरो नाज है । फुरमान मीरजा राजा का खीताब कौ व हफत हजारी जात हफत हजार सुधार को म्हाराज ने हुवो है । सु बेदारबखत पास भेजो हे । आगे भी फुरमान यां पास ही भेजो हे ।

---

1. नुसरत जंग—वजीर असद खां का पुत्र इतिकाद खां जिसे जुल्फिकार खां बहादुर तथा नुसरत जंग का खिताब औरंगजेब द्वारा प्रदान किया गया था । नुसरत जंग का खिताब जुल्फिकार खां को जिजी पर अधिकार (1797 ई०) के समय दिया गया था ।
2. शाहजादा बेदार बख्श—औरंगजेब के पुत्र शाहजादा आजम का पुत्र ।
3. कुंवर बखतसिंह ।
4. महाराजा अजीतसिंह को 7000 जात एवं 7000 सवार का मनसब तथा महाराजा का खिताब प्रदान किया । तुलनीय—अखबारात 6 सफर, 1119 हि० (अप्रैल 18,1707) ।

क्रम संख्या १३

## वकील रिपोर्ट संख्या १५

चैत्र सुदो १, संवत १७६७

॥ श्री परमेश्वर जी सत्य है

॥ : ॥...........॥ स्वरूप श्री लसकर विजैकट का तुं महाराजधिराज महाराजा जी श्री श्री श्री श्री श्री जैसिघ जी चरण कमलांन पातसाहि लसकर थी आग्याकारी सदा सेवग भां० खीवसी[1] लिखतुं सेवा मुजरो अवधार जो जी। अठा रा रामाचार श्री जी रै तेज परताप कर भला छै श्री महाराजा जी रा घड़ी घड़ी रा पल पल रा सदा आरोग चाहीजै जी। अप्रचि महाराजा वडा छै जी। श्री महाराजा साहिव छै जी। मोसु[2] सदा सु निजर महरवानगी फरमावे छै तिण थां वसेख[3] फुरमाव जो जी। श्री महाराजा जी रे डीलां[4] रा पान, कपूर, गंगाजल आरोगण रा घणा जतन फुरमाव जो जी।

। अप्रचि श्री जी सलांमत। अठारी हकीकत री अरजदासतां आगे खीजमत मै मैली छै सो मालुम हुई होसी जी। श्री जी अठा री तरफ सु भांत भांत खातर खुसाली फुरमावै। श्री साहजादाजी रो कवल पांजो मै हीदवी, फारसी दोनु नीसाणा साह वेणीराम साथे हजुर मैलीया छै सो पहुचसी जी। श्री महाराजा जी रो हजुर पीण रा० लालसिघ गोपीनाथोत साथे हजुर मैलीया छै सो श्री महाराजाजी हमै दर कुच पधारसी अबे ढील मत जांणै, ईतरा दीन ढील हुई तीण सु सामां वात भड़ार मै छै दुजु आप काई मत वीचारै। पातसाहजी मान सुध चाहै छै सो दोनू महाराज सामल थका पधार जो जी। हजुर पधारीया सारो काम श्री जी री मरजी माफक होसी। अप्रचि श्री जी सलामत। वेणीराम अठे सरकार

---

1. भण्डारी खीवसी—मुगल दरबार में महाराजा अजीतसिंह का वकील।
2. मुझसे।
3. विशेष।
4. शरीर।

री चाकरी भली भांत करी छै। श्री महाराज रो खानाजाद छै ओर अठारी सारी तपसीलवार हकीकत वेणी राम जबानी सु मालुम करसी जी।

। वाउड़ता परवानां सदा ईनाइत कराव जो जी। सांवत १७६७, चैत सुद १

। श्री जी सलामत। सरकार री तरफ सु असवार हजार चार सु कम मत लीराजो पेहलो मुकदमो छै। सो ईतरी जमीत जरूर लावण रो हुकम हुवै जी।

क्रम संख्या १४

## वकील रिपोर्ट संख्या १४

चैत सुदी ८, संवत १७६७

॥:॥ श्री गोपालजी सहाय छै जी

॥ श्री महाराजाधिराज महाराजा जी
श्री जैसिंघ जी

॥:॥ सिधि श्री महाराजाधिराज महाराजा जी श्री......चरण कमलानु खानांजाद खाक पाय पंचोली जगजीवन दास लिखतं तसलीम बंदगी अवधार जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज प्रताप कर भला है। श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता प्रसाद कराव जो जी। श्री महाराजा जी माईत है, धणी है, श्री परमेसुर जी री जायगा है। म्हे श्री महाराजा जी रा खानाजाद बंदा हां जी श्री पातिसाह जी श्री महाराजा जी सैं महरवान है। श्री महाराजा जी सुख पाव जो जी पान गंगाजल आरोगण रा घणा जतन फरमाव जो जी।

। श्री महाराजाजी सलांमत। हीदायतूला खां[1] मीती चेत्र वदि ११ आदीतवार दीवानी कचैहड़ी मैं आण वैठो कीफायत खां जी कै दसतुर मोहर दसखत कीया अर दवाव के वासतैं अरजी करी थी ज् दोय लाख रुपीया को दरमाहो लागै हे मु आज तांई तो सरवराह[2] हुई, अवै खालसो न्ही, खजानो न्ही, सु खुलदमकां[3] कै अमल उमराव व मनसवदार सरवराह करै था जी ही भात सरवरा करै। सु वै अरजी उपर साद मुवारक हुवो जु उमरांवा सु सरवराह करावो। सु वा अरजी भी चेत्र वदि १२ हीदायतूला खां जी कनै आई। सु यां

---

1. हिदायतुल्ला खां (सादुल्ला खां), दीवान-ए-तन तया खालिसा।
2. सरवराह=वसूल हुई।
3. खुलदमकां (खुल्दमकां)=स्वर्गवासी—औरंगजेब के सन्दर्भ में।

आगै तो दवाब का मुतसदा सै ताकीद करी ही थी अर अरजी आयां बसेख ताकीद करी अर आपकी मोहर सै परवानगी दी जु उमरावां कनै सरबराह करावो सु दवाब का मुतसदां नकीब मोकल सारा वकीला नै खबर करी जु गुररा सफर नै सरबराही की चीठां होसी।

। श्री महाराजा जी सलांमत। खानाजाद की हकीकत तो रोसन है जु अढ़ाई तीन बरस तो हैदराबाद की तरफ बंदगी करी अर दस महीना अबै बंदगी करतां हुवा सु खानाजाद का ही अया मांफी है जु न पावै है सु भांत भांत का तसदीया गुजरै है तांको बयान कठां ताई अरज लिखु इ भाती कोई अदना चाकर भी ई सरकार के न रही होसी ऐक ऐक दीन म्हाराजाजी का तेज परताप कर ही गुजरै है। अर अबै दवाब हुई है सु दवाब की मुतसदी जो कोई जी भात भला बुरां सरबराह करसी जीही भांत सरबराह करा सी।

। तीसु श्री महाराजाजी सलामत। आगली अरजदासत नजर गुजरत सवां दवाब का दरमाहा की सरबराही कही बोहरा उपर लिखाय मोकली होसी जी अबै अरजदासत पोहचत सवां फेर बोहरा को लिखो आवै जी जु दबाब मै लागै सु माह दरमाहा दीयां जाय जो दवाब का दरमाहा आबा की ढील हुई तो खानाजाद उपर घणो तसदीयो होसी तीसु सीताब ईनायत फरमावजो जी ओर दीवान भीखारी दासजी[1] भी अरजदासत करी है तीसु सारी अरज पोहचसी जी।

। श्री महाराजा जी सलांमत। वादसाहजादा अजीमुसां जी को फारसी नीसान तो दीवान भीखारी दास जी अरजदासत की लार आगै मोकलो है अबै हीदवी नीसान खास दसखतां को व केसर को पंजो व कोल श्री महाराजाजी नै व अजीतसिघ जी नै ईनायत कीया व बोहोत दीलासा करी सु श्री महाराजाजी को नीसान व पंजो तो बेणी राम, साहनैणसुख को सालो तीकी साथ मोकलो हे सु नजर मुबारक मै गुजरसी अर भंडारी खीवसी महाराजाजी श्री अजीतसिघ जी का नाब को लालसिघ राठोड़ की साथ मोकलो है। सु श्री महाराजा जी सलामत। अबै पधारवा की घणी ताकीद फरमावजो जी ढील करणी सलाह दोलत न है तीसु सीताब पधार जो जी।

। श्री महाराजाजी सलामत। महाबत खां[2] जी अरज करी जु खानखाना[3] का वाका पाछै श्री राणाजी का व श्री महाराजा जी का व महाराज श्री अजीतसिघ जी का लोग उदास है यांकी दीलासा होय ती उपर हुकम हुवो थे दीलासा करो

---

1. आम्बेर का दीवान, जो कि इस समय वादशाह के दरवार में उपस्थित था।
2. महावत खां—वजीर अमीन खां का पुत्र जिसे तृतीय वख्शी का पद प्राप्त था।
3. मूनिम खां, जिसे वहादुरशाह ने वादशाह वनने के पश्चात वजीर का पद, 8000/8000 मंसव तथा खान-ए-खाना की पदवी प्रदान की थी।

अर सरपाव दो, सु नवाव वोहोत दीलासा करी अर साहो आपकी मोहर सैं गुसलखाना का दारोगा नैं पोहचायो है सु दीवान भीखारी दास जी व कान्हजी झाला नैं व खीवसी नैं व दोदराज मुनसी व गुलालचंद नैं सरपाव होसी जी ।

। श्री महाराजा जी सलामत । दीवान भीखारी दास जी नैं परवानो आयो तीमैं औरंगावाद का पुरा कै वासतै लिखो है जु खानखाना की मोहर से तो हस-बुल हुकम व अमीरुल उमराव को खत दाउद खां कै नाव भीजवाजो जु हवेली खाली करै व पुरा मैं अमल दे सु वो परवानो दीवान जी खानाजाद नैं दीयो तद अमीरुल उमराव नैं ईलतमास दी अर परवानो पढ़ायो तद नवाव कहो महाराज को खत आयै लो ती मवाफक दाउद खां नै खत लीखदां ला । श्री महाराजा जी सलामत । अमीरुल उमराव नै पुरा कै वासतै खत ईनायत होय तीमैं खानाजाद कै वासतै भी लीखांवै जु पंचोली सरकार का काम कै वासतै नवावसाहब की खीदमत मैं हाजर रहै है जी काम कै वासतै अरज करै तीमैं खसमानो फरमाव जो जी ।

। श्री महाराजा जी सलांमत । महावत खां वहादर नैं जफरजंग को खीताव हुवो अर दोय हजार सुवार व तीस लाख दाम को ईजाफो हुवो, खानजमा खां[1] वहादर नैं गालवजंग को खीताव दीयो अर हजारी जात डोढ़ हजार सुवार को ईजाफो ईनायत कीयो, तीकी मुवारक वादी को खत दोना भायां नैं ईनायत फरावजे जी ।

। श्री महाराजा जी सलांमत । महमद ज्मा व महमद अमां पातिसाही मनसव-दार है त्यां कचहड़ी का दरोगा उपर हुकम लाया जु परगना जलालपुर सरकार अलवर का चार गांव छीयालीस हजार दाम का म्हांकी जागीर मैं है सु साह अमरपाल श्री म्हाराजा जी को चाकर है ती म्हांका गुमासता कनै सु चोथो हसो लीयाय लीयो है, अर आप लिख दीयो है, सु वैको लीखो काजी की मोहर सैं व कानुगो भगवंत का दसखता सैं दीखायो, अर कहो हासल लीयो है सु फेर दो अर आगा सैं अमल दीरावो तद डोढ़ महीना को मुचलको लीख दीयो जु यांका गुमासता को राजीनामो मंगायदा । सु अवै अमरपाल नैं हुकम जाय जु सितावी वाको राजीनामो मोकलै अर अमरपाल का लीखा की नकल हजुर मोकली है सू नजर गुजरसी जी ।

। श्री महाराजाजी सलांमत । ठोड़ ठोड़ का हवालदारां नै हुकम जाय जु कही की जागीर मैं दखल न करै अर ई भांत का लिखा न कर दे अठै मुतसदां नैं वे

---

1. खान-ए-ज़मां—मुनीम खाँ का द्वितीय पुत्र।

लीखा बजनस दीखावै है ईमै सरकार की बदनामी है अर रुपीया अफुटा देणा पडै है जी तीसु ई काम की घणी ताकीद होय जी ।

श्री महाराजा जी सलांमत। हीदायतूला खां की अरजी की नकल हजुर मोकली है सु नजर मुबारक मै गुजरसी जी ।

तारीख उसपुर, चैत सुदी ८, सुकरवार दोय पहर आय पहुची, बद ३ ।

क्रम संख्या १५

## वकील रिपोर्ट संख्या १६

अषाढ़ वदी १४, संवत १७६७

॥ श्री परमेसर जी सत्य छै

॥ : ॥......॥ स्वारुप श्री लसकर विजै कटकाइते महाराजाधिराज महाराजा श्री श्री श्री श्री श्री जैसिघ जी चरण कमलांन पातसाही लसकर था आग्याकारी भा० खीवसी लिखतु सेवा तसलीम अवधारजो जी। अठा रा समाचार श्री जी रै तेज परताप कर भला छै जी। श्री महाराजा जी रा घड़ी घड़ी रा पल पल रा स्दा आरोग चाहीजै जी।

। अप्रचि श्री महाराजा जी वडा छै जी श्री महाराजा जी साहिव छै जी मोसु सदा म्हैरवानगी फुरमावै छै तीण थी वसेख फुरमाव जो जी। श्री महाराजा जी रा डीलां रा पान, कपुर, गंगाजल आरोगण रा घणा जतन फुरमाव जो जी।

। अप्रचि श्री जी सलामत। अठा री हकीकत री अरजदासत आगे खीजमत मैं मेली छै सो मालुम हुई होसी जी। हमैं श्री महाराजा जी पधारीया छै सो आप पधारण री ढील मत करै। सल्हा ठेहराय नैं दरकूच पधारी जै ढील करण री सल्हा न छै। सो तो आगे सारी अरज लीखी छै वीजैसिघजी री तरफ री कोणी वातदीसा खातर मैं न ल्यावै अठे श्री महाराज जी रो वडो वोहार[1] छै। और श्री जी सलामत। अठे ईसी खवर सुणी जै छै आप खांडेले, नराईणे असवार मेलीया छै वुलावण रै वासतै सो या काहु हकीकत छै। अठे नराईणा वाला दरवार मैं अरज करै छै म्हारै असवार आया छै सो आप असवार मीलाया होइ तो मोकुफ फुरमाव जो जी। ईण वात सु पातिसाहजी रा मान मैं गीरां आवसी जीण सु जी कोई रजामंदी सु आवै सो तो भली वांत छै नै ताकीद कर वुलावण री सल्हा नही।

---

1. व्यवहार।

। अप्रंचि श्री जी सलांमत—असाढ़ वद १२ रै दीन श्री महाराजा जी[1] रो प्रवांनो मानै आयो छै तीण मैं हुकम छै म्हे तो नवीसराइ पधारीया छां हमै महाराज श्री जैसिघजी पधारै छै तरे दर कुच कीयां पधारां छा। पीण श्री राजा जी रे वीजैसिघजी री तरफ सु खातर नीसां न छै नै ऐक मालपुरा वावत कहै छै सो वीजैसिघजी री अरज तो आगे लीखी छै जो पातसाहजी री सीख सु के पातसाहजी री मरजी सु आया हुवै तो जी का अरज लीखां ना दांन थका उठ आया छै सो सवारे खवार होसी। जागीर तो खालसे होई चुकी। प्रवांना तयार हुवा छै; सो दीन दोई च्यार जै चालसी आप यांरी तरफ रो अवैसास कीसी मसलत उप्र वीचारै छै यांरो वोहार काहु जमीत काहु जीण उपईतरी वीचारै जो दुजी वावत देखता तो ईतरी अरज कीउ लीखता; महे तो दोलत खवाह चाकर छां जीण वात मैं सरकार रो फाइदो देख सां सोहीज अरज लीखसां। सो आप यांरी तरफ रो फोतीथार जीतरो अवैसास मत लावै उठे यांरी काई वावत न छै नै माल मुरा दीसा फुरमावै सो आप वीचार देखे। राजसिघ जी नै तीन च्यार वरस हुवा जागीर हुवां। सो खांगारोत ठाकुर मुल अमल न देवै। च्यार लाख रुपीया रो प्रगनो तीण रा तीस चालीस हजार रुपीया नीठ सेवा रै हाथ लागे सो ईण भांत सु कठा इकतांई आधो काढै छै जो आटे लुणा रो वोहार राखीयो होत तो राजसिघ जी न वोलता सो ये ठाकुर मुल नगीणे जद जागीर मै अमल तो कीयो चाहै आप न कर सके तरे दुआं कनै करावै; सो ईण वातरी फेर साहजादा जी सु अरज करनै सलुक करावां छा ईण वात दीसा श्री जी कुछ खातर मैं राख नै ढील मत करै। अठा आगै ढील हुई तो दोनुं सरकार री घणी खरावी छै। ढील होण मे कांई खतसीर न रही छै। अवे सीरे चढ़ायां काम मैं ढील कीजे। सो कीसे वास्ते म्हाने तो भरोसो थो, श्री महाराज जी पधारां पाछे आपरे काहो ढील न हुसी सोविगर मतलव ढ़ील कीजे छै पछे ही श्री जी फुरमावसी अरज न लिखी, जो म्हारा लिखो इतवार माने छै तो ढील मत करो।

ज्यादा अरज काहु लीखु अठा री तरफ री भांत भांत खुमानी फुरमावै श्री जी वीचार सी वीजैसिघजी नै सरफराजी हुई तीण री काहु हकीकत सो गुलनम दील खां रा डोढ़ दोई लाख रुपीया करज रा छै सो उण अरज कर फरद गुज़रान नै तखसीर माफी रा दसकत कराय मेलीया नै सीरपाव री तो म्हे नेहकीकात कीवी सो तोसाखाना सु तो नीसरीयो नीजर नावै पछै तो परमेसर जाणै ईतरी ही दीलासा ईण आपरा रुपीया रै वासते कराई छै। हुजु पातसाहजी री काई म्हेरवानगी न छै। नुसरतयार खां दीसा पीण साह सु अरज कर जाय सीताब सु ईतरे नुसारतयार खां रा दीवान नै लीखीयो सीलायो छै सो मालुम हुसी।

---

2. महाराजा अजीतसिंह।

ईण री दीवान पं० दीपचंद अठे छै सो सारो ईखतयार ईण रो छै। ईण रा लीखीया माफक चाले छै। सो मै ईण ने बुलाय कहो श्री दोनु माहाराज हजुर पधारै छै थे पाछै फीसाद उठावो छो सो हमे पधारण में ढील हुई तीण री थानै ओलांभो छै। तद ईण कहो तुम कहो सो करां। तरे म्है कहो मालपुरा री वात मै मत आवो, जद ईण आपरा नावा रो खत भली भांत लीख दीयो छै तुम उस तरफ हरगीज मत जाव जो सो खत हजुर मेलीयो छै आप उणानै सीताव पहचतो कराजो यो खत पहतां सु आधो नाव सी ईण वातरी खुसाली फुरमाइ। कुच सीताब कराई जै। ज्यादा अरज काहु लिखु।

बाहुड़ना प्रवाना सदा ईनाइत कराव जो जी। संवत १७६७ रा अषाढ़ वद १४।

क्रम संख्या १६

## वकील रिपोर्ट संख्या १७

अपाढ़ सुदी ११, संवत १७६७

॥ श्री परमेश्वरजी सत छै

॥ : ॥......॥ स्वरूगि श्री लसकर विजैकटकाइते माहाराजाधिराज महाराजा श्री श्री श्री श्री श्री जैसिघजी चरण कमलांन पातसाही लसकर था आग्याकारी सदा सेवग भा० खीवसी लिखतं सेवा मुजरो अवधार जो जी। अठा रा समाचार श्री जी रै तेज प्रताप कर भला छै जी श्री महाराज जी रा घड़ी घड़ी पल पल रा सदा आरोग्य चाहीजै जी।

। अप्रचि श्री महाराजा जी वडा छै जी, श्री महाराजा जी साहिव छै जी, मोसु सदा म्हैरवानगी फुरमावै छै तीण था वसेख फुरमाव जो जी श्री महाराजाजी रा डीलां रा पान कपुर गंगाजल आरोगण रा घणा जतन फुरमाव जो जी।

। अप्रचि श्री जी सलामत। पेहला गुर[1] पकड़ीयां री खबर आई थी सो वा वात खीलाफ हुई। गरु, मेहमद अमी खां[2] रुसतम दील खाँ सु वेढ़कर सीर जोर थको नीसर गयो पछै आमै जावु[3] रो राजा आडो आयो सो उण सु पीण बेढ़ करी। राजा घायल हुवो नै आदमी घणा काम आया। हमै गुरु री खबर छै पाछो उतरीयो सो डावर आवसी फेर चोकस हुवा सु अरज लीख सुं जी मेहमद अमीखां रुसतम दील खां उठा सु पाछा फीरीया नदी रावी उप्र आया सुणी जै छै अठी सु पातसाहजी पीण आषाढ़ सुद १० नदी गोइदवाल पार हुवा छै सो देखी जै कीण तरफ जाइके, कठे छावणी करै, सो नीवड़ीयां सु अरज लीख सुं जी।

---

1. गुरु वंदा बहादुर।
2. मुहम्मद अमीन खाँ।
3. झाबू।

। अग्रचि श्री जी सलामत। ओर समाचार तपसीलवार भाई रुघनाथ नै अंग्रफुली मे लीखीया छै सो मालुम करसी जी, उण माफक सल्हा वीचार नै पाछी हकीकत ईनाइत कराव जो जी। वाहुड़ता परवाना सदा ईनाइत करावजो जी। सं० १७६७ रा असाढ़ सुद ११, सुकर।

क्रम संख्या १७.

## वकील रिपोर्ट संख्या १९

माघ बदी ८, संवत १७६७

### ।। श्री रामजी

### श्री महाराजाधिराज सलामति

।। आगै अरज दासति मिती माह बदी ऽऽ की भेजी है तिसौ सगली हकीकति अरज पहुचैली जी । श्री महाराजा जी सलामति—मिती माह बदी ५ सुक्रवार नवाव महावत खां जी, नवाब खानखानाजी के डेरे थे तव कान्हजी झाला[1] वा बंदा उहां गऐ तब नवाब खिलवती मै बुलाया तब कान्ही को सिरोपाव दीया वंदा नै खत श्री......जी का वा प्रवांना आपने नाव का वा अरजदासति की नकल गुजरांनी तब नवाब जी खत पढ़या महावति खां जी के हाथ दीया । तव दोनौ नवाब आपस मै बतलाय । कान्हजी के आगे बंदै को फुरमाया जो अरज-दासति पातसाहजी को क्या कहि गुजरानै, तुम तो हमारा पातसाहजी के हजुरी वदनकस[2] किया, लोगौ तौ कावु पाय कुछ सौ कुछ अरज पहुंचाई, अव हमारा झूठ पेस नहीं जाता। रुसतम दिल खां चाहै है जो फेरोज खां कों राजौ पर भेजा जावै अर अम सौ वह कत्रा है अर ईन दिनौ मौ फेरोज खां के सवव सौ गुरु कीराड़ी पहैली करी अर फते पाई सो पेस है सो जानता है सो ई अरज करै है—राजौ हमको बड़ा दगा दीया, हमको ईनका या भरोसा न था। तव वंदै अरज करी जो राजा जैस्यंघ जी तौ आऐ तव नवाव फुरमाया जो मेरा मामला तौ तुम्हारे कहने ही कहने मौ वरहम हुवा, राजा अजीतस्यंघ आंवने का नहीं अर तुमहारा रांजा भी अजीतस्यंघ विना न आवै। नवाव खांनखांना जी फुरमाया—जो राजा जैस्यंघ जी के वाप दादेय राजा अजीतस्यंघ जी के वाप दादे के साथ कव

---

1. मेवाड़ का वकील ।
2. वदनकस (वदनक्श)=बुरी तसवीर ।

कव लागे लागे फिरे थे, अब जो राजा ईनके साथ आवैगा तो क्या वढ़ाई पावैगा। कान्ही जो झाला भांति भांति अरज पहुंचाई नवाव मानी नही। फेरि नवाव वंदे सौ फुरमाया तुम हमसौ रुखसति होय आपने राजा पै जाव आछा लागै सो करो, तुम्हारे तो अैसे दिन बुरे है जो राना अमरस्यंघ ईस वकत मै मरि गया, अब हिंदुसतांन का कुछ मरम रह्या नहीं; तेरे तांई मै हाथ पकरि राख्या था जै पातसाह यातराज होय तुझ पर कुछ और हेतराजी फुरमावै तो मेरे हाथ पकर राखने की त्यार है। तव नवाव महावत खां जी वा कान्हजी झालै कही—जो ईन्हौ तो लिखने मै कमी न करी अर राजा जैस्यंघ अलवतै आवैगा। तव नवाव खांनखाना गुसे होय महावत खां सो कह्या—तुम लरकै हो, तुम जानते नही पातसाहजी सिताब ईन पर मुहम करैंगा, भिखारी दास नै राखने मोक्या फायदा है, पातसाहजी की यातराजी मो आय जायगा ईनकों जांने दोह। तव महावत खां जी मेरे तांई पूछा—जो भंडारी दरवार कव तांई आवैगा? तव नवाव खांनखांना महावत खां सो कहा जो भंडारी आंनि क्या कहैगा? आज अैसा कौन है जो राजी की अरज करि सकै? तव नवाव महावत खां नवाव सौ अरज करी, भंडारी मुलाजमति करै तव तांई भिखारीदास को रुखसति न करै, तव नवाव सुनि चुप होय रह्या। घड़ी ऐक पीछे महावत खां जी को फुरमाया जो तुम भंडारी को बुलावो जो वै कहे सो सुनो अर सितव जुवाव दोह। घड़ी चारि तांई वंदा वा कान्हजी खिलवति मो वैठे रहे। नवाव ठंढे परे तव वंदै अरज करी, जो खत का जुवाव ईनायत होय, तव नवाव कह्या अव हमारे लिखने की कुछ रही नही। तव मैंने अरज करी—जो राजा जैस्यंघजी तो सिवाई मरजी नवाव की और भांति करना न्ही। तव महावत खां जी कु फरमायो तुम लिखी दोह, हम तौ अव न लिखैंगे। तव महाव्रत खां जी कही अव के तो खत लिखि दें, हमै भी जो लिखना है सो लिखी दयौगा। तव पहैर राति गया वंदा को वा कान्हजी को विदा किया अर खत लिखी दीया।

श्री महाराजा सलामति। पातसाही का रंग अब और ही हो गया, ये दोनौ नवाव वड़े सायक[1] थे सो इनकी भी तरह और ही होय गये, पातसाहजी की हजुरी झुठे पड़े। श्री महाराजा जी सलामति। मी० माह वदी ५ के दिन खीवसी भंडारी के जोड़ी आई सो भंडारी नै मेरे ताइ कह्या जो महाराजा अजीतस्यंघ जी मेड़तै आए दिन दस सौ सांभरि आवैगा।

श्री महाराजा जी सलामति। जै महाराजा अजीतस्यंघजी सांभरि पधारै होय तौ आप ताकीदि लिखीज्यो जो सिताव पधारै अर जो महाराजा अजीत-स्यंघजी का आया की ढील होय तो आप भली भांति खात्र मुवारक मो विचार

1. म्हावर।

करण होय सौ करैंगे जी। ईहां का रंग अवकी घड़ी तक तौ ऐही है जो वंदै अरज पहुंचाई है। अव भंडारी भी मुलाजमति करैगा सो जो हकीकति होयगी सो अरज लिखी पहुंचाउगा जी और जो महाराजा अजीतस्यंघ जी सांभरि पधारे तो आप सांभरि मती पधारेगे जी। श्री महाराजा जी सलामति। अव दो नवावौ को खत लिखौ सो विचारी लिखी ज्यौ जी। मीती माह वदी ८, सोमवार, सं० १७६७।

क्रम संख्या १८

# वकील रिपोर्ट संख्या २१

माघ सुदी ३, संवत् १७६७

॥ श्री राम जी

श्री महारांजाधिराज सलामती

मीती माह वदी ४ वीसपतीवार नवाव महावत खां जी राव भगवत को कान्हजी झाला कै डेरै बुलावणे को भेज्यां सो भगवत राव कान्हजी कै डेरै आवे अर वंदा को कहाय भेज्यां जोन वाव नै कहा है जो तुम कान्हजी कौ ले चलो, तब वंदा भि साथी गयां सो कान्हजी वा कीसोरदास उकील कों सीरोपाव दीयां अर बहोत दीलासां करी । तव कान्हजी मुझै कहां जो तुम नवाव सौ अरज करी राणा सगरांमस्यंघ जी को खत लीखावौ । तब वंदै नवाव सै अरज करि । तब नवाव खास दसकता खत लिख्या तीहकी नकल हजुरि भेजी छै सौ नजरि गुजरैली जी ।

। श्री महाराजा जी सलांमती । नवाव नै भंडारी कि हकीकती वंदा सौ पुछी जो भंडारी का क्या हाल है, तव वंदे तपसीलवार अरज करि तब गुलालचंद भी हजुरि वैठा था सो गुलालचंद को फुरमावां जो भंडारी को सीताब ले आवौ । तब गुलालचंद अरज करि, जो दीन व्यारी तया पाच मै हजुरि आवैगां ।

श्री महाराजा जी सलामती । माफीक कहे कान्हजी कै नवाव अंदर चले तब वंदै अरज करि जो नवाब खानखाना जी कै डैरे कान्हजी को जोसौ हुकम होय सो ही ले चलै । तव नवाब फुरमायां जो तुम कान्हजी को वड़े नवाव कै ले चलो अर दीवानखाने वैठो नवाव पातसाहजी की हजुरि सो आवैगे तव मैं भी साथी आऊंगा ।

श्री महाराजा जी सलामती । अरज दासती करार मिती माह वदी ८ वार सोमवार मि० लिखी हजुरि भेजी पछै सो सारी हकिकती अरज पहुंची होसी जी । परवान फारसी वा हीदुई करार मीती पोस सुदी १५ का लिख्या ईनाइत हुवा था सो मि० माह वदी ८ सोमवार आय पहुंचा जी, माथे चढ़ाय लिये, खांनजाद

सरफराज हुवां। अरजदासति साहिजादा ने वा खत दोन्यो नवावा ने वा खत हकीम सलेम नै इनायत हुवा था सो पहुचता जी। सो माफीक हुकम अरजदासती साहीजादा जी नै हकीम सलेम की मारफती गुजरानी जी। सो साहीजादे जी कान्हजी की वा कीसोरदास कि बहोत दीलासा करी वा खत दोन्यो नवावों का गुजरान्यां सो नवावों भी राणा संगरामस्यंघ जी को खत लिखा कान्हजी वा कीसोरदास कै हवालै कीया तीह को नकल हजुरि भेजी छै सो नजरी गुजरैली जी।

श्री महाराजा जी सलामती। जो जो काम वेई कान्हजी वा कीसोरदासजी वंदा सो कहे है जी हो जायगा जाव अर ईनकी वहोत दीलासा कराउ हुजी।

श्री महाराजा जी सलामती। वंदे तलास किया जो फुरमान वा नवाजसी राणाजी कै ताई कढ़ाई। सो साहीजादैजी वा दोन्यां नवावों या फुरमाई जो पहैली अरजदासती वा पेसकस माफिक सदामंदी राणो जी पातीसाहजी नै भेजैलो तव फुरमान वा नवाजसी पातसाहो की होयलि। श्री महाराजाजी सलामती। आप राणा संगरामस्यंघ जी नै ताकीद लिखी अर अरजदासती वा पेसकस माफिक सदामंदी सीताव भीजवाज्यो जी ज्यो अैसे वकत में ईनका काम करी लीजे जी अर राणाजी का परवाना कान्हजी कै वा कीसोरदास उकील कै नाव मगावैगे क्यों जेवे वाकीफ हाल छै अर नंवा आवैला तो कोई दीन वाकिफ होता लागै लां अर साहीजादो जी, वो दोन्यों नवाव कान्हजी वा किसोरदास सो निपट व्यार करै छै जी।

श्री महाराजा जी सलामती। परगना मोजावादी का ईजारा की स्यालु की तो कीसती संतोखराम गुमासतै प्रोहीत स्यामरामजी की नीसा करि अर उन्हालु की कीसती कै वासतै नटी गया, तव केसरीस्यंघ जी का गुमासता वंदा पासी आया जो वे उन्हालु का जामीन[1] कोई होय नहीं। तव वंदे संतोखराम को बुलाय भेज्यां तव संतोखराम नो च्यारो कह्यो तव संतोखराम कही, ज्यो स्यालु मै हमारे रुपया ६५० आवे है हम जामीन किस भांति होई, रुपया हमारे हाथी आवै नही। श्री महाराजा जी सलामती संतोख राम जामीन उनालु को होव नहीं सौ प्रौहित स्यामराम जी को लिख्यो संतोख राम नै उनालु की जामनी कै वासतै आवै तो जामीन होय जो नही त्र परगना मजकूर मै आमील साहीजादा रफील स्याह[2] का आवैला जी सो जवाब सीताब ईनाइत होय जी, जी माफीक केसरी स्यंघ जी का गुमासता की नीसा कीजे।

श्री जी महाराजा जी सलामती। भंडारी खीवसी मीती माह वदी ११ वार वीसपतीवार घड़ी च्यारी राती गया नवाब महावत खां जी की मुलाजमती करी।

---

1. जामीन = ज़ामिन, ज़मानत।
2. शाहज़ादा रफ़िउश्शान।

नवाव वगलगीरी करी वहोत म्हेरवानगी सौं वंसया अर ठाकर लोगा को मुजरो हुवो। नवाव वहोत महरवान होय सीरोपाव दीयां फेरी पान दे अर वीदा कीया: अर फुरमाया जो कान्ही जी तुम नवाव खानखाना की मुलाजमती करो। तव भंडारी अरज करि जो १४ सनीसरवार का मुरत आछ्या है सो परसौ मुलाजमती करुंगा। तव महावत खां जी फुरमाया जो तुम हम सो तो आछे महुरत मैं मीले अवै सवान खानखाना सो खानखा मीलो, वड़े नवावकै वहोत ताकीद है। तव भंडारी अरज करी जो नव नवाव फुरमावै तव ही तयार हु। सो राती कै तांई महै लांगा सों च्यारी पहरै राती वा चार पहैर दीन मौ उघाड़ घड़ी ऐक कीया नही, तीस सौ मुलाजमती नवाव की न हुई जी। मीती माह वदी १४ वार सनीसर-वार नवाव खानखाना कै डेरै नवाव महावत खां जी जाय अर भंडारी को वुलाय भेज्यां तव भंडारी असवार होय नवाव खानखाना कै डेरै गया अर नवाव खानखाना की मुलाजमती करि, नजरी गुजरानी सो राखी। मुलाजमती करता ई नवाव खानखाना फुरमायां जो दोन्यो राजो हमारी वुरि फाकती करी। फरोज खा मेवाती तो रुसतम दील खां की अैसी रफावती करै अव तुम तो अैसे मौसर मैं भी हम पासी आवे नही। तव भंडारी अरज करी जो महाराजा अजीतस्यंघ जी नै तीन महीना ताव[1] आई तीसौ ढील हुई अर अवै सीताव हजुरि पहुचैगे। तव नवाव फुरमाई जो कहा तक आवे होयगे? तव भंडारी अरज करी जो पोहो-करजी[2] आये पहुचे होयगे, सो अवै सीताव हजुरी पहुचैगे। तव नवाव महावत खांजी नवाव सौं अरज करी जो अवार तो भंडारी को रुखसद होय काल्ही[3] जो कुछ फुरमावण होय सो फुरमावै। तव भंडारी को सीरोपाव दे नवाव वीदा कीया अर फुरमाया, जो काल्ही तुम साहीजादा अंजीमसान की मुलाजमति करो, अर अनार पातसाहजी कै वासतै वा साहीजादाजी कै वासतै ल्याया छो सो मगाय भेजो ज्यौ, पातसाहजी के अनार गुजरानी तुम्हारे आये की अरज कीजै। मीती माह वदी ऽऽ वार दीतवार भंडारी जी नवाव महावत खां जी कै डैरे गया अर गुलावराय खानसामा की मारफती अनार वा कपड़ो गुजराती जो उठा सौ ल्याया था सो गुजरांन्यौ जी।

श्री महाराजा जी सलामती। खत नवाव महावत खां जी को वा अरज-दासती महैमदयार खां की वंदा न सौंपी थी सो हजुरी भेजी है सो नीजरी गुजरै लो जी।

श्री महाराजा जी सलामती। मीती माह वदि ८ सोमवार कै दीन वीजैस्यंघ

---

1. बुखार।
2. पुष्कर जी।
3. कल।

जी दयाराम दीवान[1] कै मीजमानी खावा जनाना सुधा पधार्‌या सो दयाराम नौ ईनाम हुई।

| खसजरी तास को सीरोपाव | गवयेक वकस्यौ तन रुपया ५००० को | पहुची को जोड़ो १ |
| --- | --- | --- |
| | | घोड़ो खासा १ |

अर दयाराम नीजरी करी हाथी १ वा घोड़ा दोय, महोर १०० SS, खंजर जड़ाऊ १, घुगघगी १, पहुची ऐक, बीजैस्यंघजी की नीजरां की, पावा कपड़ा का दाम तोरा २ मा० १८ नीजरी कीया जी अर जो जनानो आयो छो त्याकी पहैरावणी करी जी।

श्री महाराजा जी सलामती। बीरादरी का काम चलवा कै वास्तै बंदै रुपया ५००० टीप खानाजाद की महोर सौ राव भगवंत नै लीख दीई छै तीहकी नकल हजुरी भेजी छै सौ नजरी गुजरैला जी। वंदो उमेदवार छै जो पंजीराई ईनायत होय जी।

श्री महाराजा जी सलामती। नवाब महाबत खां जी नौ रुपया ७५००० को खत नवाब नै लीख दीयो छौ तीकी नकल आगै हजुरी भेजी छै सो नजरि गुजरी होयली जी। अर रुपया २५००० की हुंडी की नवाब की बंदा सौ बहोत ताकीद छै सो वंदौ उमेदवार छै जो या भी हुंडी सीताब ईनायत होय जी। ज्यौ नवाब यादीदास्ती परी महोर करै जी। अर अजीतस्यंघ जी की बीरादरी को काम चल्यौ छै तीण तांई सरकार की भी बीरादरी को काम सरु होय जी। अर राय भगवंत भी पईसा लीया ही काम करैलो जी, गुलालचंद भी पईसा दे अर यादी-दासती तयार कराई छै जी। अर दफत्र नवाब महाबत खां जी का तोस्यंदा का खरच कौ वास्तै रुपया ५०० राय भगवंत की मारफती भेज्या छै जी पणी वे बहोत मांगै छै जी पणी वेता तो हाल दीया छै जी, अर वै या कहै छै जो गुलाल-चंद दीया छै ती माफीक थे भी दयौह सो जो हुकम आवै ती माफक अमल करू जी।

श्री महाराजा जी सलामती। पातसाहजी का हसबल हुकम वा गुरजरबरदार पहाड़ों के राजों पौ गया जो तुम्हारी धरति मै जहा गरु होय जीहा सौ पकड़ी हजुरी भेजी ज्यौ। तब पहाड़ों के राजो की अरजदासती पातसाहजी नै आई अर नजरी गुजरी जो गरू हमारी धरती मै आया नही नाहणीही का राजा का पहाड़ मै छै। सो पातसाहजी खानखाना कौ फुरमाया जो तुम नाहणी का राजा को

---

1. महाराजा जयसिंह के छोटे भाई बिजयसिंह का दीवान।

तकावी देर वी कराई है सारो ही अठे रूपया हजार दोय अढाई का हासल है तामै आठ सै नोसै को अठा को खरच है, रवी का हासल का गरू आसी तद देसु सु ई ही भात दीवान भीखारीदास जी नै भी वै लिखो है।

मु श्री महाराजा जी सलांमत। खांनाजाद आपकी अरज वार वार कठा ताई लिखै जु महाराजा श्री मानसिंघ जी सु ले अर आज ताई ई सरकार को वकील कदै ई भात हो न्ही सदा उमराई भात रहो है। अर या दीना मै अजीतसिघजी को व राणा जी को वकील तो वै भात रहै है अर खांनाजाद ई भात रहै जु पयादा सदा सरकार सै पाया गया है तांका देवा को व रोज खुराक को भाडा को व कपडा को वगैरह भात भात का कसाला सु कठा ताई अरज लिखु। अठा का अमला पहैला का महीना की तनखाह कदे हुई न्ही सदा अठै ही साहुकार उपर तनखाह रही है सु आठ महीना पाछै तनखाह हुई तीके वै यो जवाब दीयो सु या सारी जुबानी खांनाजाद का अय्यामा की है तीसु अवै उमैदवार हु जु मतसदां नै खांनाजाद की खरची के वासते ताकीद हुई है। पण महाराजा जी सलांमत।

खांनाजाद नै च्यार वरस हुवा वंदगी करता भागनगर मै वै भात की बीती सु अवै खांनाजाद मै कुछ ताकत परेसानी खैचवा की रही न्ही तीसु उमैदवार हु सीताव खवर लीजे जी।

श्री महाराजा जी सलांमत। मी० फागुण सुदि १२ सोमवार पहर डोढ दीन चढा नवाव खांनखाना को वाको हुवो वडो मुर वी कदरदां थां तीसु अवै श्री महाराज होली भी खेल चुका है सीताव पधारजो जी।

मी० फागुण सुदि १२, सोम, सां० १७६७।

क्रम संख्या ३४

## वकील रिपोर्ट संख्या ३२

चैत बदी ८, संवत १७६७

श्री गोपालजी सहाय

श्री महाराजाधिराज महाराजा
श्री जैसिंघ जी

स्वस्ति श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री......चरण कमलांनु खांनाजाद खाकपाय पां० जगजीवनदास लिखतं तसलीम बंदगी अवधारजो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी रा तेज प्रताप थे भला छै, श्री महाराजा जी रा सीख समाचार सासता प्रसाद करावजो जी। पांन गंगाजल आरोगण रा जतन फुरमाव जो जी। श्री पातिसाह जी श्री महाराजा जी सु महरवांन है श्री महाराजा सुख पावजो जी।

खांनाजाद नवाजी को परवानो ईनायत हुवो सु माथे चढाय लीयो तमाम सरफराजी खांनाजाद नवाजी हुई जी।

ओरंगाबाद का पुरा मैं दाउद खां[1] अमल न दीयो सु दीवान भीखारी दास जी के परवांने में लिखी थी ज अमीरल उमराव[2] की सफारस व हसबल हुकम भेज जो सु दीवान जी परवांनो दींखायो सु अमीरल उमराव कु ईलतमास दी है अर दीवानी कचहडी मे ईलतमास दी है सु हसबल हुकम दीवानी कचहडी सु कराय भेजु हुं अर अमीरल उमराव का खत दीवान नै अर दाउद खां कु लिखाय भेजु हुं जी।

---

1. दाऊद खां पन्नी—दक्षिण के प्रधान एवं मीरबख्शी जुल्फिकारखां का नायब, जिसे 7000 जात व 5000 सवार—दो अस्पा सेअस्पा का मंसब तथा बीजापुर, बरार एवं औरंगाबाद की सूबेदारी प्राप्त थी।
2. असद खां—औरंगजेब का वजीर जिसे बहादुरशाह ने वकील-ए मुतलक का पद प्रदान किया।

साह अजीमशांजी[1] सु रदवदल हुई अर भांत भांत नीशां करी सु हकीकत अर फुरमान तयार होय है तीको मजमुन दीवान जी के लिखै सु मालुम होयलो जी। अर शाह अजीमशां जी आपको नीशंन तयार करायो है तीकी हकीकत दीवानजी के लिखे सु मालुम होसी जी।

हीदायतुला खां[2] को मुवारकवादी को खत ईनायत होय जी। अर ईनायतुला खां खानसामां है बैटो हीदायतुला खां है तीसु वेने भी मुवारकवादी को खत दीजो जी।

वजीर तो चंद रोज कोई होण को दीसे नही। अमीरल उमराव की तरफ तो तीन साहजादा है अर महावत खां की तरफ अजीमशां है सु ऐक रात को सोहरत हुई ज अजीमशां महावत खां ने वजारत दीराई ती उपर तीनु साहजादो की फोजां गुलालवाड़ उपर दोडी ज अजीम कुं महावत खां को मारडालो वे समे अजीमशां तो हजुर था अर महावत खां डेरे सुं सुवार होय चोकी खाने मे गुलालवाड़ मे जाय वेठे। चार पहर रात सव लसकर मे सोर रहो घोड़ा जीन रहा, दुसरे दीन अजीमशां अमीरल उमराव कुं वुलाय दीलासा करी, सु चंद रोज तो वजारत कही न होती दीसे नही। हीदायतुला खां ही कांम करेलो जी।

खांनाजाद ने लाहोर का व पेसोर का पुरा उपर दोय हजार तनखाह हुई थी सु लाहोर के पुरे के हवलदार जवाव दीयो—जमा नही सु तनखाह फेर हजुर पहली भेजी है सु नजर गुजरांनी। श्री जी अव खांनाजाद आपके वासते हर वार काई लिखे जो खातर मुवारक मे आवे सु सआदत आपकी जाण हुं जी।

सां० १७६७, चैत वदी ८, गुर तीसरे पहेर।

---

1. शाहजादा अजीमुश्शां।
2. हिदायतुल्लाह खां (सादुल्लाह खां)=इनायतुल्लाह खां का पुत्र तथा बहादुरशाह के शासनकाल में दीवाने तन व खानिसा तथा मुनिम खां की मृत्योपरांत (फरवरी 28, 1711) प्रमुख दीवान के रूप में कार्यरत।

क्रम संख्या ३५

## वकील रिपोर्ट संख्या ३४

चैत्र बदी १३, संवत १७६७

### श्री महाराजाधिराज महाराजा जी
### श्री जैसिघ'जी

सिध श्री महाराजाधिराज महाराजा जी श्री......चरन कमलां तु खानाजाद खाकपाय पंचोली जगजीवनदास लिखतं तसलीम बंदगी अवधारजो जी अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज परताप कर भला है श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता परसाद कराव जो जी। श्री महाराजा जी माईत है श्री परमेसुर जी री जायगां है म्है श्री महाराजा जी रा खांनाजाद बंदा हां जी। श्री पातिसाह जी श्री महाराजा जी से महरबान है श्री महाराजा जी सुख पावजो जी। पांन गंगाजल आरोगण रा घणा जतन फरमाव जो जी।

श्री महाराजा जी सलांमत। परवानो खांनाजाद नवाजी को इनायत हुवो सु मीती चैत बदि १० पोहोतो खांनाजाद नवाजी व सरफराजी हुई जी।

श्री महाराजा जी सलांमत। पनापुर कै वासतै हुकम आयो जु पनापुर लीजो ई मे थ:को मुजरो होसी। सु परवानो पोहच स वां दीवान भीखारीदास जी का ईतफाक सै नवाब महाबत खां जी नै खत दीयो अर परवानो बजनस पढायो। नवाब फरमायो अबार अरज करबा को वकत नही, महाराज कुच क.र नजदीक आवै अर अरज कर परवानगी दां। सु श्री महाराजा जी का कुच कीयां की खबर आवै वैही बीरा अरज कराय लेस्यां जी सु यां हकीक्त दीवान भीखारीदासजी भी अरजदासत करी है जी।

श्री महाराजा जी सलांमत। हीदायतुला खां जी दसतुर कीफायत खां जी कै मीती चैत बदि ११ आदीतवार दीवानी कचहड़ी मै आण बेठो अर बादस्याहजी नैं बाजवुल अरज करी अर दवाव का मुतालबा वगेहरै का मुतसदा नै बुलाय कहो तीकी वीगत—

दवाव कै वासतै अरजी करी जु दोय लाख रूपय्यां को दर माहो लागै है सु आज ताई तो सरवराह हुवो अवै खालसो न्ही, खजानो न्ही तीसु खुदलमकां कै दसतुर उमराव सरवराह करै। ई भात की अरजी तो हजुर भेजी अर दवाव का मुतसदां नै कहो—खुलदम का के दसतुर उमरावा कना सु गुररै सफर सै सरवराह करावो। सु महाराज सलामत। जो सरवराही हुई तो खांनाजाद की परेस्यांनी की हकीकत तो हर वीरां अरज होय है सु श्री महाराजा जी रा परताप सै ही दीन गुजरै है। सु दवाव की सरवराही तो मालुम अर दवाव का मुतसदी जी भांत को ई सरवराह करसी अर श्री महाराजा जी की दवाव सदा सारां सुं भलो भांत सरवराह रही है। अर महाराज श्री अजीत सिघ जी की तरफ सै भंडारी है सु तो कहे है दवाव लागसी तो सरवराह करस्या सु अै तो सरवराह करसी। अर दीवान भीखारीदास जी कै अर खांनाजाद के रदवदल हुई सु दीवान जी कहे है हजुर नै हुं भी लिखु हुं अर थे भी लिखो जु उठा सै सरवराही आवै। श्री महाराजा जी सलांमत। हजुर से सरवराही आवै जी पहली दवाव की सरवराही हुई तो खांनाजाद उपर तसदीयो होसी सु हुं तो खानाजाद हुं मुनै तो वंदगी सु ही काम है पण य्यो सारो वोहार सरकार को है तीसु उमेदवार हुं जु अरजदासत नजर तसवां वोहरा उपर दर माहो आवै जु दवाव को दरमाहो लागै सु माह दरमाह दीयां जाय जी। श्री महाराजा जी सलांमत। ई वात की हजुर का मुतसदा नै घणी ताकीद होयजी जु वोहरा उपर सीताव लिखो कराय मोकलै, ई काम की ढील न करै जी।

श्री महाराजा जी सलांमत। मुतालवा[1] तसरफ[2] कै वासतै अरजी करी जु खुलदम कांन का अमल मै कीतरायक उमराव व मनसवदार तो नकदी कीसत भरै था अर कीतरायक का दाम कटा था। सु अवै भी वैही दसतुर होय। सु ई भात की तो हजुर नै अरजी करी अर कचैहड़ी का दारोगा नै व मुतालबा तसरफु का मुतसदां नै वुलाय कहो—सारा का वकीला ने वुलावो जो नकद सरवराह करै तीं कनै नकद भरावो, नकद न भरै तांका दाम काट लो। सु कीतरायक तो नकद भरसी कीतरायक दाम कटायदेसी। घणा मुतसद्रां सै साधन करसी। खानैजाद नै भी जो हुकम आवै ती मवाफक अमल करै जी।

श्री महाराजा जी सलांमत। उमरावां की तथा मनसवदार वगहरै का ईजाफा की याददासत नवाव खानखाना थकां हुई सु तो हुई अर अवै जो याददासत आवै है अरज मुकरर सांनर का दसखतां नै, ती उपर दसखत न करै है जु ईजाफा वेदसतुर हुवा है तावी कीरोड़ा तलव हुई है। अर असल मनसव की

---

1. मुतालबा=राजा की तरफ बाकी (मुगल दरबार की) मांग।
2. तसरफ (तसर्रुफ)=नियन्त्रण।

बाकी तलब कीरोड़ा देणी है तीसु ईजाफा खुलदमकांन कै दसतुर होय सु ईकी भी अरजी हजुर मोकली है।

श्री महाराजा जी सलांमत । दागंनामा कै वासतै कहो—दीदु को तो हजारी ताई अर मुसलमान को तीन हजारी ताई मोजुदात देखो, तांकी मोजुदात न होय तांका दाम काटलो ।

श्री महाराजा जी सलांमत। दवाब व मुतालवा वगहरै की अरजी हजुर गई थी ती उपर साद मुबारक हुवो जु खुलदमकां कै दसतुर करो। सु मीती चैत बदि १२ अरजी आई सु गुरा सफर से दवाब की सरबराही की चीठी होसी अर सरबराह करासी जी, तीसु योमे वड़ो वादे सीर हजुर मोकलो है। अरजदासत नजर गुजरत स वां सीताबी बोहरा उपर लिखो आवै जी। आबा की ढील हुई तो खानाजाद को अठै रहणो बोहोत मुसकल होसी जी । तीसु उमैदवार हु जू सीताब आवै जी।

मीती चैद बदि १३, सां० १७६७ ।

क्रम संख्या ३६

## वकील रिपोर्ट संख्या ४६

चैत सुदी ५, संवत १७६८

श्री राम जी

श्री महाराजाधिराज सलामति

मिती चैत सुदि ३ दीतवार महावति खां जी को पातसाह जी फुरमाया जो राजों के मुनसधों[1] कों सिरोपाव धो अर ताकीदि करो जो राजों कों सिताव बुलावो। तब पातसाह जी तीसरै पहर दिवांन आंम कीया तब हमो अरज कराई जो राजा सिताव आवै है ? तब भंडारी वा वंदा को वा गुलाल चंद वा दोदराज मुनसी नों सिरोपाव ईनायत कीया तसलीमाति दीवान आम मो वजाय लाऐ जी।

श्री महाराजाधिराज सलामति। मिती चैत सुदि ४ सोमवार पातसाह जी का पेसग्वांना लाहोर कों चला जो गुरू का सिस्यो नै चकगो समद खां वा वाजीद गां सुवार पायदा १५०० सै रों नासा और लाहोर पर सुवारी की तयारी है सो फिसाद वहोत उठा। पातसाह जी सुनता ही पेसखाना चलाया अर हुकम कीया जो मंजल व मंजल पेसखांना चला जाय हम कूंच द्र कूंच लाहोर जायगे। श्री महाराजा जी सलामति। आगिला तो मोसर[2] गुरू का ऐसा था जो आप पधारते नो खास स्वाह कांग होता अब दुसरा मोसर फेरि भी श्री महाराजा जी का भागो गो ही थाय वाजवाया है जो सिताव पधारिवो होय तो सलाह दोलति है जी। पातसाह जी का साहिजादा जी वा नवाव महावति खां जी भांति भांति करि दिलासा करी है और करते है जी। और कुंच पांच कोस जरीवां का मुकरर हुवा है जी, दोनतस्यंघ सेखावत का लिख्या आवै सो वंदा को भी लिखी दीज्यो जी।

---

1. मुत्सद्दीयों।
2. अवसर।

श्री महाराजा जी सलामति। अव सव उमराव या ही कहते है जो राजा आंवने[1] की ढ़ील करैंगे तो वहौत बुरी करैंगे और नवाव महाबत खां जी कहैं है जो मेरे ताई खत रूपयां ७५०००) का लिखि दीया है अर हाल रोक रूपया २५०००) देने का करार कीया था सो अव तक दीऐ नही सो और पैसे क्यों करि देगें। सो निपट वहौत बुरा मानै है जी सौ उमैदवार हों जो नवाव के रूपया सिताव आवै जी ओर राय भगवंत रूपया ५०००) वा दरवार खरच का रूपया आंवै तो विरादरी को काम चलै जी। श्री अजीत स्यंघ जी का विरादरी का कांम सव होय चुका है जी। रुपया आया वीना सव काम वंद पड़ा है जी जो खात्र मवारक मै पसंद आवै तिसका जुवाव सिताव ईनायत होय जी ओर खत नवाव महावत खां जी कों वा वंदे के नाव प्रवाना ईनायत हुवा था वौली मलारणां वावती सो आय पहुंचा है जी। नवाव महावत खां जी ईन दिनौ मो जुलाव लीया है सो गुजरांन ने का मौसर हुवा नही है सो मौसर हुवां खत गुजरांनि जवाव लिखाय भेजौंगा जी। श्री महाराजा जी सलामति। लाल विहारी कोतवाल पुरा साहिजहांनावाद का की अरजदासति भेजी है सो नजरि गुजरैगी जी।

श्री महाराजा जी सलामति। भगवन्त स्यंघ खगांरोत नै खास मोहर सौं प्रवाना लिखी दीया था तीस मा प्रगना नरायणां मो० गागरड़ वगै० का दाम एक लाख वीस हजार अर प्रगाना पीड़ायन का दस लाख अेसी हजार सो मुसारण अलेह के सनद दरगाही तो पाही है पल अमल ऐताहं दामां मा पाये।

| प्रगना नराईणां मो० गागड़ वगै० का दाम अठासी हजार | प्रगना पड़ायनि मो० ऐक कसवे अमल रह्यौ गांव दरोवसत नरुका कै तसरफ मां रह्या |
|---|---|

श्री महाराजा जी सलामति। मसोदा पारसी[2] करि भेजा है, माफिक प्रवानो खास मोर सो ईनायत होय तो थाकी खलासी पातसाही दरवार मो होय जी। मी० चैत सुदी ५, संवत १७६८, मंगलवार।

1. आने की।
2. फारसी

क्रम संख्या ३७

## वकील रिपोर्ट नं० ४५

चैत्र सुदी ६, संवत १७६८

श्री राम जी

श्री महाराजाधिराज सलामति

हकीकति तमाम भंडारी की अरजदासति करार मी० चैत सुदि......की भेजी है तीसौं अरज पहुंची होयगी जी। श्री महाराजाधिराज सलामति। पहैली तो पातसाह जी के लाहौर चलने की वहौत ताकिदि थी जो वाका की फरद सौं अरज पहौची जो समद खां वा कुतव खां कांम आऐ, केरि अरज पहुंची जो ऐक रैहै ऐक कांम आया। तव पातसाहजादे रफीसाह हरद सो फुरमाया जो तुम हुकम पातसाहजांदे जहांदार नै पहुंचावो जो तुम लाहौर की तयारी करी हम तुम को गुरू के सिख्यों की तंवही के वासतै भेजे है जो रदवदल दरम्यान है जो ठाहरैगी जो अरज पहुंचाउंगा जी।

श्री महाराजाधिराज सलामति। भुव पति......राजा नाहनी का जो महावति खां जी के कैदि था तिसके वासतै चेलां पातसाह जी की अफ सौं हुकम पहुंचाया सो ईसके तांई गुरू वाका पिंजरा वारदार है तिस मैं डारो तव महावत खां जी दरवार जाय पातसाह जी सौं अरज करी जो वह वेतकसीर है, देस के मुलक मैं सौं गुरू वाहिर निकसि गया तव पातसाह जी फुरमाया जो उसको सजावन करोगे तो सव जिमीदार सोख हो जांयगे ईसै खाहनखाह सजाय करो, तव फेरी महावत खां जी अरज करी जो उस पिंजरे मौ काठै वहुत सखत हैं डारते[1] ही एक घरी मो मरैगा। तव पातसाहजी फरमाया मरि जायगा तौ वरजहंदम, तव महाव्रति खां फेरि अरज न करी। तव पातसाह जी दरवार सो उठे तव महावति खां फेरि अरज करी तव पातसाह जी फुरमाया जो पिंजरा के कांटे

---

1. डालते।

मोडिवोह अर हुकम पातसाहौं का राखो। उसको पींजरा मां डालौ, तब चेला आय कांटे मोड़ि पींजरा मां डालि गया सो अब तक तो जीवै है। जो हकीकति होयगी सो अरज पहुंचांउगा जी।

श्री महाराजाधिराज सलामति। पातसाह जी की या खबरि है, जो कोई तो कहै है जो जहांनाबाद कों चलैगें कोई कहै है जमुना जी के किनारे कोई दिन रहैंगे सो ठीक पड़े अरज पहुंचाउगां जी और खत हदायतुला खां कों भेजा था सो आय पहुंचा है। सो मारफति पचौली जगजीवनदास की पहुंचाया है सु जुवाब पाछा थे भेजोला जी। ओर खत जवाब महाबतखां जी का सुजायत खां जी को लिखाय भेजा है सो नकल सौं सब हकीकति अरज पहुंचैगी जी और खत महाराजा अजीतस्यंघ जी का भेजा था सो पहुंचा सो रदबदल आप करया, नवाब महाबत खां जी सों मालुम करोंगा जी।

श्री महाराजाधिराज सलामति। प्रगने मेड़ता का ईजारा का रूपया स्यालु जमा थे अर चेलां की तनखाह मां या प्रगना था, तब नवाव महावत खां जी को चेलां जाय दबाया तब कहैबति सुनवति बहौत हुई तब नवाब महावत खां जी भंडारी को कहया जो चेलां परेसांन है, तुरत रुपया हजार पांच तो आज थ्ो जो उनकी दिलासा होय तब भंडारी रुपया हजार पांच वैही घडी चेला के हवाले कीया औजु भी चेलां रहता रुपंया वासतै तंलव करि रहयौ है जो ठाहरैली सो पाछा थे अरज लिखौंगा जी। अर बंदे सो भी आय चेलौ तगादा कीया जो देवती सांचारी भी हमारी तनखांह मौ है सौ तुम भी रुपयां की निसां करो। तब मै उनको जुवाब दीया जो देवती सांचरी नवाब महावत खां जी बुलाकीचंद आपीन भेजा है मैवाफिक नही जो नवाव के क्या आया क्या वाकी है तव चेलौं नै नवाब कों जाय दवाया तव नवाव ने रूपयां तेईस हजार चैला नै दीया सो खात्र ममारक मौ आवै तो जो फसाले स्यालु मो प्रगना वहाव का रुपयां बुलाकीचंद नै दीयां है सौ बंदे को लिखी जेजीज्यौ जी।

मीति चैत सुदी ६, संवत १७६८, संणीसरवर।

क्रम संख्या ३८

## वकील रिपोर्ट संख्या ४३

चैत्र सुदी १५, संवत १७६८

श्री राम जी

श्री महाराजाधिराज सलामति

॥ आगैं अरजदासति करार मिती चैत सुदि १२ की भेजी है तिसे संगली हकीकति अरज पहुंची होयगी जी । श्री महाराजाधिराज सलामति । पातसाह जी लौहोर पहुंचने की वहोत ताकीदि है जी। मिती चैत सुदि १४ व्रिसपतिवार पेसखांना पहार की तलहैटी दरा को चला है जी, सो या राह सिरहंद जाय निकसैगी जी।

श्री महाराजाधिराज सलामति। फुरमांन तयार हुवा सो मारफति नवाव महावति खां जी चले है जी अर खत महावति खां जी अपना वंदे के हवाले कीया है सो हजुरी भेजा है सो पहुचां की जुवाव ईनायति होय जी।

श्री महाराजाधिराज सलामति। अगै सैद सुजायत खां[1] के तांई खत नवाव महावति खां जी का लिखाय हजुरी भेजा था। तिस की नकल भेजी थी। तिसो सारी हकीकति अरज पहुंची होयगी जी, सो खत सुजायति खां को पहुंचाया होयगा। फेरि वंदे नवाव महावति खां जी सो रदवदल करी जो खत नवाव का सुजायत खां को भेजा है सो इस खत सौं कांम न होयगा। सुजायत खां सखती वहोत पकरी है, पातसाह जी सौं अरज करि हसवल हुकम लिखाय देंह तव नवाव कहा जो पातसाह सों ईन दिनो अरज करनी मुनासव नही, तव मैं अरज करी जो अरजी अपनी मोहर सौं पातसाह जी कों लिखि देता हो, नवाव पातसाह जी कों गुजरांनैं अर जो मुझे फुरमावो तो इसलाम खां के मारफति पातसाहजी के दसखत नवाव साहिव के नाव अरजी पर कराय ल्याऊ। तव नवाव महावत खां जी फुरमाया जो तुम अपनी मोहर सौं अरजी लिखिद्यो मैं पातसाह जी कों गुजरा-

1. सुजायत खां बारहा — अजमेर का सूबेदार।

नीगा, तब बंदे अपनी मोहर से अरजी लिखी दी सो नवाब ने पातसाह जी की नजरि गुजरांनि । पातसाहजी ने दसखत कीये जो जफरजगं सुजायत खां को लिखै जो जागीर वा जिमीदारी में प्रगने राजा के हैं तिसी मुजाहिमत होय पेसकस न लें, सो खत नवाव का हजुरी भेजा है, सो खत सुजायत खां को पहुचांवैगे अर नकल खत की हजुरी भेजी है तिसों हकीकति अरज पहुंचैगी जी ।

श्री महाराजाधिराज सलामति । किसनस्यंघ नरुका वा चुड़ामनि जाट को अमीरल उमराव रूसतमदिल खां की तानिन कीया था तब महाबत खां जी अरज करि मौकुफ कराया और सिरोपाव दिलाऐ अर दाखिल चौकी अपनी के कराऐ। अर नहानी के राजा को हुकम हुवा जो दिली लेजाव सलेमगढ़ मौ बंदीखांने राखी। मिती चैत सुदी १५, संवत १७६८ ।

श्री महाराजाधिराज सलामति। गुरू का फिसाद का बडा मौसर आस वाज खाया है अर पातसाह जी गुरू के उपर जाय है ज ईस वकत मै महाराजा अजीत स्यंघ जी वा आपका पधारना होय तो वडी सलाह है जी जैरवाज मबारक मै पसंद आवै जो दौलतस्यंघ को प्रवानो ताकीदि को ईनायत होय जो राजा अजीतस्यंघ जी को को सिताव लै आवै जी। अर भंडारी खीवसी भी कहै है जो मै भी महाराजाजी को बहोत ताकीदि लिखि हैं ।

क्रम संख्या ३९

## वकील रिपोर्ट संख्या ४८

वैसाख सुदी १, संवत १७६८

श्री रांम जी
श्री महाराजाधिराज महाराजा जी
श्री जैसिंघ जी

स्वस्ति श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री......चरण कमलांनु खांनाजाद खाकपाय पां० जगजीवनदास लिखतं तसलीम वंदगी अवधार जो जी। श्री महाराजा जी के सुख समाचार घड़ी घड़ी पल पल के भले चाहये जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी रा तेज प्रताप थे भला छै जी। पांन गंगाजल आरोगण रा जतन फुरमाव जो जी। श्री महाराजा माईत हे धणी है श्री परमेसुर जी री जायगा हे। म्हे श्री रा खांनाजाद वंदा हां। श्री पातिसाह जी श्री महाराजा थे महरवांन हे। श्री जी सुख पाव जो जी। पांन गंगाजल आरोगण रा जतन फुरमाव जो जी।

खांनाजाद नवाजी रा परवांनां आयां वोहत दीन हुवा सु वदनवाजी रा परवांनां सदा ईनायत होय जी।

महाराजा सलांमत। ईनायतुला खां तो खांनसामां है अर हीदायतुला खां येको वेटो दीवान खालसा को व तन[1] को है। खांनखांना पाछै यां दोनु वाप वेटा का अखतयार है, जो ये कहे हे सु पातिसाह जी करे हे। सु चेत सुद १० खांनाजाद ने रात ने खीलवत में बुलायो अर कही—महाराज नही आवे हे सु कीस वासतें, जो अतलव थां को कहो सु करदां, अर कही—महावत खां नाहन का राजा ने कोल पंजो कीसम[2] दे पहाड़ा मे सुं बुलायो अर अठे आया पछै वेकोली[3] कर केद में

1. दीवान-ए-खालिसा व तन।
2. कीसम—शपथ।
3 वेकोल—वचन से फिरना।

कीयो। अर खांनखांना मुवां पछे गुरु के वासते पीजरो बणायो थो सु वे पीजरा मे नाहन का राजा ने बेठायो, कुलफ जड़ दीयो। सु ई भांत की बेकोली महावत खां करी, तीसु उसवास सब कही न। महाबत खां का कोल को हुवो सु सब कोई साचा हे पण सब महावत खां सरसा[1] बेईमांन न है। तीसुं थे महाराजा कुं हमारी जुबानी लिखो जो महाराजा हमे अपने दील की लिखै। सचा कोल दे अर अपने मतलब जो दील मे हे सु हमे लिखै। पै वे भी अपने कोल सु न फीरै, जो बात होय सु सची होय। तब खांनाजाद कहीज आज तांई हमारी बात मैं महावत खां है अर वह यह बात सुणे तो दुसमन होय जाय, अजीमशं हमारी बात मे है सु सुणै तो बुरा मांनै, तीसका क्या जतन कीजै ? अर हमारी बात साहजादे बीगर करणी नही। ती पर कही हम तो साहजादै अजीम के ही दसतगीरफता[2] है, अजीमशं ही तुम कुं खुफया हम पास भेजे तो हम पास आवोगे ? अर महाबत खां सुं तो यह रदबदल जाहर न्ही करणी। जद सब तुम्हारे मतलब मवाफक काम कर चुकेगे तब महावत खां पर जाहर होयगी सु भी यह बात जाहर नही होयगी क राजा जी की खाहस[3] सुं काम हुवा या वकील न रजु करी। हमारे आवो तब रात पहर देढ पहर गये आवो रोज आवो मत, हम बुलावे तब ही आया करो। सु खांनजाद ये समाचार दीवान जी सुं व भंडारी जी सु खीलवत मे कहा। सु श्री जी नै ये समाचार दीवान जी भी अरजदासत करेला जीतने श्री जी को जवाब न आवे जीतने ईनायतुला खां सु हीदायतुला खां सुं रदबदल कुछ करी जाय न्ही। जेसो हुकम होय तेसो कीजे। पे अर अखतयार तमाम ईनायतुला खां हीदायतुला खां को है। महावत खां जी की अब बात उठ गई।

अमीरल उमराव जी की खबर मुसखत[4] तो न्ही पै खबर सोहरत[5] हे ज रबी अल अवल मे वजारत को सरपाव कलमदांन जड़ाउ दे तीस सुं अमीरल उमराव सुं भी खुफीया जोड़ राखणो जरूर हे। ओरंगाबाद का पुरा की सीफारस मांगी तो याही कही—हम खत आवें तो सीफारस लिख दै, श्री जी ने चाहे हे ज हमारी तरफ आवे तो हम मतलब चाहे सु करदै जी, अर अब ही चंद रोज महावत खां की वातौ उपर भुले हे तो आप ही बाद चंद रोज के रजु हमसुं करोगे, हमारे अर राजा जी के घराने सदा ईखलास हे तीससुं हम चाहते हे इनका काम होय। आसफदोला सुं पहली कोल करार था तो हम केसा कीया अर महावत खां कोल

---

1. सरीसा (सरीका)—की तरह।
2. दसतगीरफता—पकड़े हुए, दास के समान।
3. खाहस—ख्वाहिश—मरजी—इच्छा।
4. मुसखस (मुशख्खस)—तशखीस की हुई, जाँच की हुई।
5. सोहरत—मशहूर।

कीया तो वरफी[1] राजा को कुरान वीच दे ल्याये अर पीजरे मे केद कीया, ये अैसी तरह कहे हे। अजीमशां भी अब अमीरल उमराव की ही पख[2] हुवा तीसुं अठे रदवदल हुई सु लिखी हे ज अव जो भला होय सु हुकम आवे पण मसल्हत अव खांनाजाद की नाक़स अकल मे तो या आवे हे—जाहर तो वोहार[3] महावत खां मु राखजे अर वात न वोहार सव सुं राखजे अर समे देखजे तेसो साधजे।

खांनाजाद वकील हे सव दरबारां मे जाय हे। हुकम होय सव ठोड़[4] जाय, हुकम होय महावत खां के ही रहूं ओर ठोड जाण सुं कदाच महावत खां बुरो मांन अर खांनाजाद को गीलो करे तो मंजुर न्होय अर हुकम होय तो कही के न जाउ। फर खांनाजाद पर अेतराजी न आवे, जेसो हुकम होय सु करू जी। जो दस ठोड़ जाउ हुं तो दस खवर सुणजे हे, सव सुं वोहार रहे हे अर महावत खां की वा वात थी सु अव न्ही पण जो हुकम आवे सु सही।

दवाव सव उमरावां ने लगी तीपर सव उमरावा का वकील ऐकठा हुवा ज म्हां सुं सरंजांम न होय। तीपर दवाव के दारोगे अरज की—वकील सरंजाम करै न्हे। हुकम हुवो—सरवराह खां कोतवाल वकीलां ने केद कर सरवराह करावे। सव कोतवाल सवनै बुलाया। सव का वकीला डेरा चवुतरा पाछे कराया। सव वकील रात दीन चवुतरे वेठा रहे हे। कोतवाल कहे हे—हुकम हे खाहनाखाह[5] सरंजाम करो। ती पर महाराजा जी की व अजीत सिघ जी की तरफ की ईलतमास[6] शाह कुतरतुला की मारफत अजीमशां जी कने दीवान जी व भंडारी जी भेजी थी—ज म्हाका दांम ही कटा रहे ती पर मंजुर न करी, दसखत कीया, जफर जंग सुरत दीहद ई का ये अरथ ज महावत खां समझाये सरवराह करावे। अर चेत सुद ११ कोतवाल सव वकीलां ने कही—चार दीन था की ईजत राखी आज सरवराह करो के केद कर सुं, वेईजत करसुं। तव वकीला कही—म्ह कहां सु सरवराह करां, उमरावा कने सरवराह करावो, वे म्हाने खरची दै, म्हे सरवराह करां। तव कोतवाल कही—थे थांका खावदा कने जावो जो सरवराह करै, तीनै तो दानो उलावो अर सरवराह न करे ती कने लिखाय ल्यावो। हुं सरवराह न करूं हुं, अरज करसुं, कभी मनसव होसी। ती पर सव वकील आय आपका खावदां कने गया। ती पर अमीरल उमराव आसफदोला की व आपकी दाउद

---

1. बरफ के पहाड़ों के।
2. पक्ष में।
3. व्यवहार।
4. ठोड़ = जगह।
5. खाहनाखाह (ख़ाह न ख़ाह) = किसी-न-किसी तरह।
6. ईलतमास (इल्तेमास) = अर्ज़, प्रार्थना।

खां की दवाव सरवराह करणी कवुल की, रूसतम दील खां कवुल की, महावत खां खांनज्मां खां कवुल की, राजा उदोत सिघ कवुल की । ओर भी वकील खावंदां सु सरवराही ले ले आवे हे । अवार तांई नही तो कही न्ही करे, अव देखजे काई चुके । अजीत सिघ जी के तो भंडारी सरवराह करसो । महाराजा ने केई अरज-दासतां करी पण दवाव को जवाव ही नही सु उमेदवार हुं सरंजाम सीताव आवै, दाम काटा है सु वहाल करासां । खांनांजाद अव आपकी हकीकती काई अरज लिखे, खांनाजाद हुं ।

फुरमान म्हावत खां जी आपका आदमीयां कै साथ हजुर भेजो है सु नजर गुजरसी । चेत सुद १३ हीदायतुला खां फेर खांनाजाद ने वुलाय कही—हमारी तरफ रजु करो तो देवती सांचारी व मेड़तो दीराउं अर लाहोर की सुवादारी की नीयावत दीराउ, ऐक ने फोजदारी दील वीच लाहोर सुधी[1] दीराउं । सु ये समाचार भी दास जी ने भंडारी जी नै कहा ।

हीदायतु खां जी ने मुवारक वादी रो खत दीयो थो सु दास जी खांनाजाद ने सोपो खीलवत मे गुजरानो, जवाव तयार करायो सु पाछा सु भेजसां जी ।

सां० १७६८ बैसाख वदि १. सनउं ।

पनांपुर के वासते म्हावत खां तो दर गुजार अर खत हीदायतुला, खां ने आवे तो गुजरान वहाल करावां ।

नाहन का राजा ने दीली भेजो सलेमगढ मे केद राखे सु अव चलसी ।

गुरु का चकमे सीख फेर पैदा हुवा लाहोर का साहदरा तांई अमल वाको है......।

---

1. दिल्ली से लाहोर तक।

क्रम संख्या ४०

# वकील रिपोर्ट संख्या ४६

वैसाख वदी ११, संवत १७६८

श्री राम जी

श्री महारांजाधीराज सलामती

अरजदासती करांर मीती चैत सुदी १५ की लीखी हजूर भेजी छै तीसी सारी हकीकती अरज पहुची होयली जी। श्री महाराजाधीरांज सलामती। परवाना ४—पारसी ३ हीदुई १, वंदा कै नाई ईनायत हुवा थां सो वंदै सलाम करी माथे चढाय लीया जी, खांनाजाद सरफराज हुवां जी। परवाना ऐक मै हुकम जाया जो सव उमराव दवाव सरवराह करै तव तुम भी हजुरी को अरजदासती कीज्यो, दवाव खरच की हुंडी भेजैगे अर दाम जो येवज दवाव की कटे है सो देवती साचाहेडी तथा मोजावादी में लीज्यो।

श्री महारांजाजाधीरांज सलामती। दवाव के वासतै अरजी साहांजादा जी को लीखी दी है जो दोन्यो रांजा हजुरी आवै है, दवाव के वासतै जो हुकम होयगा वा पंच अमीर करैगे सो हम भी करैगे। सो अरजी परी कुछ दसकत हुये नही है सो दसकत होय आवैगे तीस की नकल हजुरी भेजुगा जी।

श्री महाराजाधीरांज सलामती। उकीला पर वडा हगामा होय रहा है, रोजीना घेरी ले जाते है, आधी आधी राती पाछै घरी आवतै है।[1] जीवणी दाणा कीसी उकील अब तक नाख्या नही, गुरजवरदार भी भागे है सो जो ठाहरै ली सो पाछा से अरज लीखुगा जी। अर देवती साचाहेडी तथा मोजावादी मै तन्खाह का तलास करुगा जी। श्री महाराजा जी के परताप सौ माफीक हुकम सब काम होयगे जी। अर खत नवाव जफरजंग वा खांनजमा व वहादर वा अवीराहम धां को ईनाईत होवे थे सो पहुचावे है जी सो जवाब वोका पीछो थे

1. घरी आवतै=घर पर आते हैं।

भेजूगा जी । हुकम आगा जो छीयालीस हजार दाम परगनौ जलालपुर मै महैमद जम्या वाँ महैमद अमां मनसबदार के है सो तीस की हकीकती हीदुई परवानां सौ मालुम होयगी । सो परवाना हीदुई बंदा पासी न पहुता जी ।

श्री महाराजाधीराज सलामती । हुकम आयो जो तुमों लीख्या थां जो खत तममुख अगरवाल का लीखाई भेज्या है सो हजुरी पहुच्या नही । गरीब नवांज सलांमती । अगरवाल का तमसुक की नकल बंदे जगजीवनदास उकील को सोपी थी सो वा आपकी अरजदासती मै भेजी होयगी जी । परवांना दुसरा पारसी मै हुकम आयां जो नीसान हीदुई दसकत खास कां वा हसबल अमर हकीम सलेम कामैल पद्य लालस्यंघ वा बेनीराम हाथी आय पहुतां सो इसके जुवाब की अरज-दासती वा खता का जुवाव पाछै थे भेजैगे अर राजा अजीतस्यंघ जी नै लालस्यंघ हाथी ताकीद लीखी है सो श्री सीतारांम जी सौ उमेदवार है जो वेगाही आवना होयगा ।

श्री महारांजाधीरांज सलामती । अव तो सलाह दोलती यह ही है जो जेता सीताब पहुचै तैता ही मुजरा हैं जी । परवाने तीसरे मै हुकम आयां जो दोलत स्यंघ सेखावत का लीख्या आया जो राजा अजीतस्यंघ जी मेड़ता सो कुच कीया सो सीताब ही रांजगढ़ आय व्याह करी माहरोठ वा सांभरी की राह आवैगे जी सो तुम नवाव सौ अजर कीज्यौ, सो बंदै वजनसी परवांना नवाब कों पढ़ाया, नवाव नै वजनसी पातसाह जी सौ अरज करी, ती परी पातसाह जी फुरमाया जो जेता सीताव आवै जेता ही उनका मुजरा है । पमवानो चोथा हीदुई करार चैत सुदी १२ कां ईनायत हुवा तीसमै हुकम आयां जो पिरोहित स्यांम रांम को परगना मोजावादी की जामीनी न ठाहरी तीसौ केसोदास वा करमचंद व्यापारी की जामीनी लीखाय भेजी छै सो उधालु की कीसती वा व्यापारया कना दीवाज्यौ । सो माफीक हुकम करुगा जी ।

श्री महारांजाधीरांज सलामती । परवान २ फारसी ता० करार १३ सफर के ईनायत हुवे सो माफीक अवादै आय पहुता जी । वंदा सरफरांज हुवां जी । पर-वांना मै हुकम आया जो राजा अजीत स्यंघ जी रांजगढ आय पहुंचे है अवै सीता-रामजी कीया तो सीताव ही हुजुर पहुचैगे वा अरजदासती साहीजादा जी को वा खत येक नवाव महावत खां जी नै वा खत दोय हकीम सलीम[1] कों वा खत ऐक रूसतम दील खा वहादुर कों वा खत हीदुई राजा गोपाल स्यंघ को ईनायत हुये थे सो आय पहुचे जी । सो मीती वैसाख वदी ७ वीसपतीवार नै खत नवाव जफर जंग को गुजरान्यां तव नवाव पढी वहोत रजा वंद हुए अर पातसाह जी की अरजी मैं खत लगायां अर फुरमायां जो तीसरै पहरी हम अरज करैगे, फैर

1. हकीम-उल-मुल्क=शाहजादा जहांशाह का प्रमुख सलाहकार (पार्टीज एंड पालिटिक्स, 78)

फुरमांया जो अरजदासती साहीजादा जी की कहा है ? तव वंदे अरजदासती वां नकल वजनसी गुजरानी तव नकल पढी फुरमायां जो खुव लीखी है। तव वंदे अरज करी जो जीस भाती हुकम होय जीस भाती गुजरानों। तव फुरमायां जो साहीजादो जी पातीसाह जां की हजुरी आवेंगे तव मैं या अरजदासती साहीजादे जी को गुजरांनोगां अर मैं अपने खत की हकीकती अरज करोगां। अर साहीजादो जी अपनी अरजदासती पातसाह जी कों गुजरानेंगे। तव वंदा को फुरमायां जो तुम्हारे नाई परवांनां आया है। तव वंदा परवाना आपना नजरी गुजरांन्यां, तव नवाव पढ़ी फुरमाया जो जेते सीताव आवें जेताही मुजरा है। अर नवाव रुसतम दील खां जी येक मजल अगाउ चाल्या है अर गोपालस्यंघ जी वहोत रजावंद हुवा अर कही—जो अवै पेसखांना चल्या सो मैं आगे जाउ हुं सो आगली मजं(ल) जुवाव का खत लीखी द्यहुंगा सो पाछा थे लिखाई हजुरी भेजुगा जी।

श्री महारांजा जी सलांमती। पातसाह जी कै वालतोड़[1] हुवा थां सो सो मुकाम दस कीया जी अर अवै फुरसती हुई है। सो मीती वैसाख वदी ९ सनीसर वार लाहोर की त्रफ नै पातसाह जी को कुच हुवो जी। सो कुच भी कोस पांच जरीवी को कीयो जी। सो लसकर वहोत कसाईला सो आय पहुतो जी अर अवै या हुकम कीया है जो अवै अैसा ही कुच हमेसा होवो करै जी।

श्री महारांजा जी सलांमती। नोताद होली की पातसाहजादा जी का लोगा नै वा नवाव महावत खां जी का लोगा नै दीई जी। अर सीरोपाव खांनाजाद नै पातसाह जी ईनाईत कीया था तींकी भी नोताद पातसाही लोगा नै वा साहीजादा जी का लोगा नै दीई जी। अर ईंदरमनी[2] मुनसी हकीम सलेम कां को रुपया १००) भंडारी खीवसी अपनी सरकार थे दीयां तव वंदा नै भी कहाय भेजी जो थे भी थाकी सरकार सो दयोह, लीखने पढ़ने का कांम ईनसो हमेसा अपना रहैवो करैं है, सो दीया जी।

श्री महारांजाधीरांज सलामती। अव कै लसकर मै महैगाई हमेसा ज्यादा रहैवो करी अर महैंगाई कै सवव वंदा लसकर मैं वहोत करजदार हुवां अर सरकार मे भी रुपयां मसादती तरीक वहोत खाये अर अवै खाणे को भी जुरता नही है। सो उमेदवार हो जो जवाव सोताव ईनाईत होय जी।

श्री महारांजाधीरांज सलामती। खत २ हकीम सलेम को ईनायत हुये थे सो वदें गुजरानें अर नीसाण कै वासतै रदवदल करी। सो हकीम जुवाव दीया जो साहीजादे जी सो अरज करी लीखाय दयोहगां। सो सीताव लीखाई हजुरी भेजुगा जी।

---

1. बालतोड़ फुन्सी।
2. इन्द्रमनी=शाहजादा जहांदार के प्रमुख परामर्शदाता हकीम-उल मुल्क का मुंशी।

दरबार की हकीकती मागी पचोली जगजीवनदास का लीख्या सो तथा वाका की फरद गी अरज पहचैली जी । मीती वैसाख वदी ११, संवत १७६८ ।

श्री महाराजा जी सलामती । खत नवाब महाबत खां जी का भेज्या है सो नजरी गुजरैगा जी अर माफीक हुकम सीपारसी भट जी के वासतै लीखाय अर रुपीराम गुजराती हाथी भेजी छो जी ।

क्रम संख्या ४१

## वकील रिपोर्ट संख्या ५१

वैसाख सुदी ११, संवत १७६८

श्री रांमजी

श्री महारांजाधीरांज सलामती।

अरजदासती करांर मीती वैसाख वदी १३ बुधवांर की लीखी हजुरी भेजी छो तीसो सारी हकीकती अरज पहुची होसी जी। श्री महारांजाधीरांज सलामती। परवाना २ दफत्र दीवानी करार मीती वैसाख वदी ९ का लीख्या सादर हुवा सो आनी पहुचे। परवाना येक मै हुकम आया जो येवज दवाव के दाम ३४६०००० कटे है तीसकी जागीर मै प्रगना वहाग्री तया मौजावादी मैलीज्यो।

श्री महारांजा जी सलामती। दवाव की येवज अमीरल उमराव के दाम कटे थे नो दवाव के वासतै उर्कालो सो ताकीद हुई थी। तब नवाव ने कह्या जो हमारे दाम कटे है सो हमको जागीर दयौह, हम दवाव सरवराह करेंगे। तब सब अमीरों ईतफाक करी, यह ही अरज करी जो दांम येवज दवाव की कटे है तीस की जागीर पावै अर दवाव सरवराह करै।[1] तब वंदै भी जगजीवनदास को कह्यां जो तुम भी या ही जवाव दयौह। तब जगजीवनदास जागीर के वासतै हीदायतुला खां जी सौ कह्यां। तब जुवाव दीयां जो सबका राह होयगा सो तुमारां भी राह होयगां।

श्री महारांजा जी सलांमती। येती[2] जागीर पातसाह जी के खालसै नही जो येवज दवाव की जागीर दीजे। अर दवाव सरवराह कराजे सो अब तो दवाव की वात मुवहम होय ही है, उकीलो सौ तलब कोई नही जब जागीर येवज दवाव की देहगे तब दवाव को वराउ रद पचोली जग जीवनदास वना कराई हजुरी भेजुगा जी।

---

1. सरबराह करें=वसूल करे।
2. इसमें।

श्री महारांजाधीराज सलामती। हुकम आयो जो परगना मेड़ता रांजा अजीत स्यंघ जी कै साढां चो माहा[1] मै ईजारे चुक्यां अर परगनो बहात्री सरकार मै छ माहा मै ईजारै चुक्यां। सो नवाब महाबत खा सौ अरज करी मेड़ता माफीक बहात्री को ईजारों चुका ज्यौ अर पेसगारा नै रूपया खरच का दोय है जीतीनै हजार लागै सो भी दे अर बुलाकीचंद नै परवानो कराय जे जी ज्यौ। श्री महा-राजा जी सलामती। मेड़ता को ईजारो नाहर खां अपनी मुहोर सौ छ माहा लीख दीया था तब बंदै भी मेड़ता माफीक लीख दीया जी ती सही ईजारा माफीक नवाब भंडारी खीवसी सौ पईमा की तलब करै है जी अर तुरत साढ चो माहा का मजकुर कोई नही जी। अर जै मेड़ता का साढ चो माहा चुकैगां तो वंदा क्यो गाफील रहैगा जी। अर पहैली बहात्री का ईजारा चुकांउगा जी।

श्री महारांजा जी सलामती। परवांना ४ फारसी ईनागत हुवां सो सलाम करी माथै चढ़ाय लीया, खांनाजाद सरफराज हुवां। हुकम आया जो नाहनी का राजा की हकीकती लीखज्यौ सो बंदै तो आगै ही अरजदासती करी भेजी है जो नाहनी के रांजा को दीली भेज्या हुकम हुवा जो सलेमगढ केद रहै सो दीली जाय पहुच्यौ सलेमगढ पहुचाई आया जी।

श्री महारांजाधीरांज सलामती। हुडी रूपया ६५०) की बंदा कै नाई ईनाईत हुई थी सो आनी पंहुती जी, बंदा की खबर श्री महारांजाधीरांज बीना कुण लेहजी अर बदा जो ईहा काम करै है सो खीवस्सी भंडारी का ईतफाक सौ करै है जी। खात्री मुबारक ईस बात सौ जमा रहै जी। बंदा बीना ईतफाव भंडारी कै न करै है जी।

श्री महारांजाधीरांज सलामती। पहली तो उमीरल उमराव की दीवानगीरी की खवरी वहोत गरम थी अबै तो वात सरद पडी गई है जी। अर नवाव महावत खां जी सौ पातसाह जी वहोत मिहरवानगी करै है सो देखजे क्या ठाहरै जी।

श्री महारांजा जी सलामती। वीजैस्यंध जी आगै तो दोय महैल देस भेजे ही थे येक भारथ स्यंघ सीसौदया साहीपुरां वाला की वेटी सीसोदणी हजुरी रही थी सो अव मीती वैसाख सुदी ४ मगलवार कै दीन सुंदर खोजा साथ दे अर देस नै रूखसद करी जी। अर अव हजुरी मैं महैल कोई भी नही जी। अर दोय महीने हुये वीजै स्यंघजी पातसाह जी कै मुजरै कोई जाय नही है जी। न जाणी ज सवव क्या है जी? अर पातसाह जी येक कुच येक मुकाम पहार की तलैहटी की राह चले जाते है सो परगना छतवनुर के उरै कोस पांच आय पहुचे है जी। अर खवरी या है जो सतनंज के दरीया वडी पुल वधै है सो उस राह होय लाहोर चले जाही।

---

1. साढ़े चार माह की जमा पर।

श्री महाराजा जी सलामती। परवाना करार ता० २४ सफर का लीखा ईनायत हुवा था तीस मै हुकम आयां जो अरजदासती पचोली जगजीवनदास की सौ अरज पहुची जो खांनखाना के मुवा पाछै हीदायतुला खां का मामला खुब है जो कुछ अरज पातसाह जी सौ करै है सो ही मनजुर होय है। सो वंदा सौ या हकीकती पचोली जगजीवनदास कही थी तव वंदे व भंडारी खीवसी वीचार कीयां जो वीना हुकम साहीजादा जी कै व महावत खां की सलाह वीना हीदायतुला खां के जाणा सुव नही। तव वंदै वा भंडारी खीवसी, पचोली जगजीवनदास को हीदायतुला जी के भेज्या सो वै रदवदल करै है सो अब तक कोई अैसी वातचीत नही हुई जो अरज लीखवा मै आवैं अव जो क्यौ रदवदल होयगी सो अरज लीखौगा जी। हीदायतुलाखा पचोली मजकुर कै हाथी कहाय भेजी जो तुमारे वुलावणे का हुकम मेरै ताई साहीजादै जी कीया है अर तुम भी अरज करी च्यांह सो हकीम सलेम सौ कही है। सो हकीम जी कहैगे तो हीदायतुला खां के जाहीगे जी।

श्री महाराजा जी सलामती। नवाव महावत खां जी का रूपया २५०००) जो हाल रोक देवा कै वासतै परवाना दोय तीन ईनायत हुये थे सो परवाना व मुजीव खानाजाद नवाव सौ कह्या की यासो ईस वात कों च्यारी महीना हुवा। रूपया हजुरी सो ईनाईत हुवा नही। सो नवाव की ताकीद वंदा सौ ज्यादा होती है, कहैते है जो तुमारां अवादां पीचेहत्र हजार रूपया जो जोहरयौ लो, तनखाह लीख दीई है सो भी आय पहुच्या सो रूपया की नीसा करो सो पचीस हजार रूपया तो तो नवाव न जरूरी देणा जी अर पीचेहत्री हजार रूपया को जुवाव ईनाईत होय तीरा माफीक नवाव सो अरज करु जो।

श्री महाराजा जी सलामती। पातसाह जी सौ अरज पहुची जो साढारा की मवैसी गरु का सीखो घेरी सो कोई तो कहै है जो गरु के साथ वीनजारा थां नी न लीन्ही अर कोई कहै है जो नाहनी के राजा के लोगों लीन्ही। सो मवैसी तो ली न्ही। सो जो अव ठीक पडैगा सो पाछा थे अरज लीखौगा जी।

श्री महारांजाधीरांज सलामती। राजा सतरसाल[1] को फुरमान वा हसवल हुकम सादर हुवां जो दीखणी[2] उजेणी की तरफ आये है सो तुम उजेणी सीताव आई उनको तवीह कीज्यो। तव खाड़ेराव परीहार जो राजा सतरसाल के वेते के साथ रहै है तीमको वुलाय नवाव महावत खां ताकीद करी। तव उन्होनै अरज करी जो राजा सतरसाल को धामैनी पहुचे की खवरी आई है, फुरमान पहुचते वै मालवा की खवरदारी करैगे।

---

1. छत्रसाल बुन्देला।
2. मराठा।

श्री महारांजाधीरांज सलामती। खीवसी भंडारी कै रांजा अजीतस्यंघजी का खत वां वंदा को पासी श्रो जी का खत आया थां। सो मीती वैसाख सुदी ५ व्रिसपतीवार नवाव को खीलवत मैं गुजरानो तव नवाव भंडारी सो फुरमांया जो मैं ये खत पातसाह जी की नजरी गुजरानोगा सो अैसा न होय जो वै साभरी न आये होय। तव भंडारी जी अरज करी जो वै सांभर कै उरै आये होंईगे। तव वंदा सौ फुरमाया जो रांजा जैस्यंघ जी खुव कांम कीया जो आवैरी फेरी न गये अर हमारै ताई या भरोसा है जो राजा जैस्यंघ जी खाहनाख्वाह आवैगे अर राजा अजीतस्यंघ कां आवने का भरोसा परता नही। तव भंडारी जी खीवसी अरज करी जो राजा अजीतस्यंघ जी वां राजा जैस्यंघ जी सीताव हजुरी आवैगे मै ईस ही वासतै ईहा वैठा हां। तव नवाव फुरमाया जो खुदाय तुम्हारा क्या करै।

श्री महारांजाधीराज सलामती। नवाव महावत खा जी भंडारी खीवसी वा वंदा सौ फुरमावै थे जो मैं पातसाह जी सौ अरज करी जो मालवा मै दीखण्यो का फीसाद वहोत है अर धामोनी की तरफ सी सतरसाल भी आवै है। अर ईधर सो रांजा अजीतस्यंघ वा जैस्यंघ को हुकम होय तो दीखन्यौ को तवीह ववाकी करै। तव पातसाहजी फुरमायां जां येक मरतवै वै हजुरी आवै हम उनको उमदा खीदमती फुरमावैगे, वै हमारे खुव वंदे है अर फुरमान हमारा सादर हुवा थां तीसमे पहुचे की अरजदासती आई नही। तव नवाव महाबत खा जी अरज करी जो साझ सवेरे मैं अरजदासती हजुरी आवैगी। तब पातसाह जी फेरी फुरमाया जो तुम ताकीद लीखो जो सीताब हजुरी आवै, काम का उकत है।

श्री महारांजा जी सलांमती। मीती बैसाख सुदी ६ सोमवार पचोली जगजीवनदास का रूका खांनाजाद के नाई आया थो सो बजनसी हजुरी भेज्यो है सो दवाब की हकीकती अरज पहुचैली जी। भंडारी खीवसी वा बंदे अरजी दवाब की मारफती नवाब महाबत खां जी दसकत पातसाहजादां जी का कै वासतै साह कुदरतुला नै सोपे है सो जो दसकत पातसाहजादा जी का होय आवेला सो पाछां थे अरज लीखौलो जी।

श्री महारांजाधीरांज सलामती। बंदै पचोली जगजीवनदास नै रूको का जवाब लीख दीयां जो भंडारी खीवसी व गुलालचंद उकील महारांजा अजीतस्यंघ का वा बंदा अर तुम श्री जी की तरफ सौ हाजरी है सो जो आपस मै महाराजा अजीत स्यंवजी की ठहरै ली सो आपा भी करांला, थे सीताबी मती करो अर श्रीं जी का हुकम तो दवाब के वासतै आया ही है सो तुम दवाब के दामो की जागीर बसवा तथा मोजाबादी मैं ल्यौह अर परवाना करांवो मै ईहा दवाब सरबराह करूगा अर तुमो नै कहया था जो हीदयतुला खां जी कहै है जो काम सरकार का होय सो तुम मुसैं आय कहो हो, मै सब सरंजाम दयौहगां। सो दोन्यौ परगना

मैं येक परगनो दवाव के दामों नैं कढ़ाई ल्यौवो ई काम मैं तुम्हारा वड़ा मुजरा है। अर वंदा उस ही परगना परी दवाव सरवराह करूँ अर नही तरी जव ताई भंडारी जी सरवराह न करैंगां तव ताई वंदा भी ईस वात मै न आवैगां. तुम साफ जवाव दीज्यौ—जागीर देह अर दवाव सरवराह कराई लेह।

श्री महारांजाधीराज सलामती। पहाड़ की तलैहटी का सवव करी लसकर में म्हे ज्यादा हुवा तीका सवव करी नवाव महावत खां जी वा रूसतम दील खां का धत का जवाव न आया है जी। सो जवाव पाछा थे हासील करी भेजो लो जी श्री महांराजाधीरांज सलामती। भारत स्यंघ जी सोद्यां साहीपुरा वाला के खवरी आई जो साहीपुरा री फोज सुवा अजमेरी का की आई अर राड़ी हुई सो आदमी धसेक[1] छोटा मोटा वारली फोज का कामी आयां अर कसवो मजकुर च्यारयो तफ गो फोज घेरी राख्यो छै अर ईहा भारतस्यंघ साहीजादा जीहादार स्याह वहादर की तईनाथ है सो अरजी साहीजादा जी नैं गुजरानी है जो मैं तो हजुरी मैं, चाकरी हजूरी मैं करू हुं अर मेरा उतन ईस भाती खराव होय है। सो हुकम होय तो मैं देस की खवरी ल्योंह अर रजपुत हु सो देस परी कामी आउगां। सो अव तक अरजी परी दसकत हुये नही है सो जो ठांहरै ली सो पाछा थे अरज लीजोलो जी। मीती वैसाख सुदी ११, सं० १७६८, मुकाम सतलंज डेरो कोस सात।

---

1. धसेक=धसक—डर के समान।

क्रम संख्या ४२

## वकील रिपोर्ट संख्या ५२

जेठ वदी ५, संवत १७६८

श्री राम जी
श्री महारांजाधीराज सलामती

अरजदासती करांर मीती वैसाख सुदी ११ सोमवार की लीखी वुधवार हजुरी भेजी है तीसो सारी हकीकती पहुचोली जी। श्री महारांजाधीरांज सलामती। जेठ वदी १ दीतवार को पेसखाना पातसाही सतनज नंदी को चाल्यां हुकम हुवां जो ऊहा जाय हवादार ड़ेरा खड़ा होई अरं चतुतरा वधै, ऊहा जसन करैगे।

श्री महारांजाजी सलामती। महैमंद अमीखां[1] वहादर घर का हाथी ऊपरी चढ्या थां अर पातसाही मनसवदार अवदुल रहैमान भी हाथी ऊपरी चढ्या जाई थां। सो नवाव महैमंद अमी खा को हाथी थोडा-सा कम सत थां सो दुसरे हाथी ऊपरां दोडयां सो हाथी का पाछीला पाव दातो सो ऊठाई लीव अर कोस पावताई[2] लीया चल्यो गयो। तब हाथी तो ऊहा सो भाजी छुटां अर महैमद अमी खां महाऊत सौ कही जो हाथी को बैठाई मै ऊतरी पालकी असवार हुगां, तब महाऊत अरज करी जो अबार हाथी कहया मै नही, ठंढो पड़या[3] बैठाऊगा। तब हाथी को जीस तीस भाती पाणी ऊपरी ले गयां अर पाणी ऊपरी जा अर पाणी आपणै ऊपरी छड्क्या। अर महाऊत भी पाणी हाथी के माथै परी ड़ाल्या अर महाऊत बहोतेरा कहयां सो हाथी बैठा नही तब महैमद अमीखां जी खवास को कही जो तुम पछै सो उतरी जां तेरै पीछै मैं भी ऊतरूगां। तब खवास तो हाथी सो ऊतरी

1. मुहम्मद अमीन खां=संभल एवं मुरादाबाद का फौजदार तथा बहादुरशाह के शासन के प्रारम्भ में 5000/3500 का मंसबदार। इस समय गुरु बंदा के विरुद्ध शाही अभियान में कार्यरत।
2. पाव कोस=चौथाई कोस।
3. शान्त होने पर।

गयां सो हाथी वोल्या नही, फेरी महैमंद अमीखां जो भी हाथी सो उतर्या सो ऊतरता ही हाथी फीर गयां। सो महैमद अमीखां जी कै ताई हाथी नै दातो वीची दावी लीयां तव महैमद अमीखां जी की कमरी मै छुरी थी सो छुरी काढ़ी अर हाथी के मोहो भीतरी तीन घाव कीये सो घाऊ वहोत कारगर हुवां अर महैमद अमीखां जी को दाती वीची सौ हाथी डाली दीयां, अर हाथी चाहै था जो पाछले पाऊ की लात लगावे सो हाथी के फीरते पहेली महमद अमी खां जी दोई हाथी के ओर मारी, सो हाथी चीस मांरी आगां नै भागी गयो अर नवाव महैमद अमी खां जी नै पालकी मै डाली अर ड़ेरे ले आयां सो माथा मै वा वावा हाथ मै[1] जखम आई होजी। अर जीव जीवता वच्या। जव या खवरी पातसाह जी सो अरज पहुची तव पातसाह जी फुरमाया जो हमारा हाथी वच्या, जोनाऊर मुवा वो पड़्या मरो, तव खवास वाको फुरमायां जो तुम जाई हमारी तरफ सो खवरी ले आवो।

श्री महारांजा जी सलामती। पातसाह जी फरासखाना का दरोगा नै फुरमाया जो सारा परदा दुतरफां वड़ा करो हम तीसरै पहैर जारती को जाहीगे तव दारोगै सरा परदा वड़ा करी अरज करी जो तयार हुवा है। तव पातसाह जी खोजे को फरमाया जो खवरी ल्यावो जो कुण कुण ऊमराव आवे है तव खोजे ने तहकीक करी अरज करी जो महावत खां आया है ओर कोई ऊमराव आया नही तव पातसाह जी फुरमाया जो महावत खां को हजुरी वुलाई ल्योह। तव महावत खां जी हजुरी जाई सलाम करी, तव पातसाह जी आगै वुलाई फुरमाई जो आगै तुम्हारा वाप हमारी खूव खवरदारी राखे थां तुम भी ऊसी भाती खवरदारी राख्या करो आजी तुम्हारा वड़ा मुजरा हुवा जो सवके पहैली आप खडे रहे। फेरी पातसाह जी वसार मुवारक जनाने समेती पयाद हो गये अर ऊहां सो उलसखाने का नवाव महावत खां को ईनाईत कीया, फेरी साझ को दाखील दोलतीखानी हुये तव उलस मे वैका फेरी भेज्यां अर पातसाह जी वहोत म्हेरवानी फुरमावै है अर साहीजादा अजीमसान भी वहोत म्हेरवानी फुरमावै है। पाचवै सातवै दीन हमेसा नवाव पातसाहजादाजी कै मुजरा नै जावो करै छै जी।

श्री महाराजा जी सलामती। पातसाह जी सरै असवारी[2] साहजादो कों वा ऊमरावो को फुरमायां जो हमा छाऊणी रोपड़ करैंगे[3], सव साहीजादे वा ऊमराऊ हवेली रोपड़ मै करों ईसका नाऊ हम जीहागीरपुर मुकरर कीया है अर ईहा सो

1. वावा हाथ मै=वायें हाथ में।
2. सरै असवारी=शाही अभियान के समय घोड़े पर सवारी।
3. छावनी की स्थापना करेंगे।

साहजीहानाबाद भी नजदीक है अर लाहोर भी नजदीक रहै है। अर दरे का मुढा बंद रहैगां। पहाड़ो के रांजा गरू की मदती करी सकोगे नही अर गरू भी पहाड़ को भाजैगां तो जाई न सकैगां। अर पातसाह जी चाहै है जो पातसाहजादा जीहादारसाह बहादर वा रफीलसाहा बहादर को जीहानाबाद की तरफ बीदा करूं अर महैमद करीम की साथी फोज आदी दे अर लाहोर को भैज जी। अर नवाब रूसतम दील खां अरज करी जो मेरै ताई गरू उपरी हुकम होय अर हजरती सतनंज[1] उपरी छाऊनी करै, सो पातसाहजी मजूर करी अर फुरमाईणा। पातसाहजी का श्री...जी को मालुम है जी सौ जो ठहरैली वा ठीक पड़ैलो सो पाछा थे अरज लीखो लो जी। अर गरू का फीसाद लाहोर की तरफ बहोत है अर लाहोर के कसबे कै ताई आगर खा वा आगर खा का बेटा वां महमद रफी फतुला खा का भतीजा ले रहे है नही तर कसबा लुटी लीया होता जी।

श्री महाराजा जी सलामती। चेला पातसाही दवाब सरवराह कै वासतै भंडारी सौ वा बंदा सौ आय ताकीद करी तब भंडारी वा बंदा चेलो को साथ ले असवार होई नवाब महाबत खा कै डेरे गये। नवाब खीलवती मै बुलाई लीये अर राजों की हकीकती पूछी, तब हमों अरज करी जो चेले दवाब के वासतै आये है सो जो नवाब की खात्री में आवै सो फुरमावै। तब नवाब चेलो कों बुलाई फुरमायां जो दाम ईनके कटें है सो ईनके ताई दामो की जागीर का परवाना धौह वे दवाब सरवराह करैगे। तब चेलो ने नवाब सो अरज करी जो परवांना हमारै तालीकै नहीं, हमारै ताई दवाव सरबराह करांवा को हुकम है। नवाब फुरमायां जो तुम जाय हीदाईतुला खां के ताई कहो तब चेलो अरज करी जो नवाब का भी ऊकील बुलाया है। तब नवाब भी यही जवाव दीया जो मेरे भी दाम कटे है सो जागीर धौह भै भी दवाब सरबराह करूगां। तब नवाब दोन्यौ राजो की बेई अरजी लीखी अर स्याह कुदरतुलां कों पातसाहजादा जी कां दसकता कै वासतै सोपी है सो जो दसकत होय आवैला सो पाछा थे अरज लीखौलो जी।

श्री महारांजाधीरांज सलांमती। जमा खरचं खांनाजाद ३ हजुरी भेज्यां सो तीनका दाखीला अब तक हुवा नहीं अर हवालगीरी बंदा के नाई मडी है सो मुतसदी हजुरी का नै हुकम होय जो अरज करी अर जमा खरच को दाखीलो कराई देह जी। अर हवालगीरी खानाजाद का नाव सो दुरी होय जी।

श्री महारांजाधीरांज सलामती। भंड़ारी खीवसी वंदे सौ कहां जो महारांजा अजीत स्यंघ को मेरै नाई परवाना आया है जो हम साभरी[2] ताई आवैगे अर

1. सतलज।
2. साँभर।

साभरी सौं कुच तव करैंगे तव पातसाहजादाजी की नीसाण कावील की मोकुफी का आवैगा। तव भंडारी जी वा खानजाद आपस मे सलाह करी नवाव महावत खा जी पासी गये अर अरज कराई जो कुछ खीलवती मैं अरज करणी है। तव नवाव खीलवती मैं वुलाई लीयां। तव महाराजा जी का परवानां सव नवाव को पढायां अर सव हकीकती अरज करी। तव नवाव अरजी करी अर स्याह कुदरतुला के हवालै करी जो साहजादे जी का नीसाण सीताव कराई श्रौह। तव कुदरतुलाह साहजादे जी के दसकत अरजी उपरी कराई हकीम सलेम कैं हवाले करी तव हकीम जी नीसाण तयार कराई अर महारांजा अजीत स्यंघजी का नीसाण वा हसवल अमर हकीम सलेम की महोर सो भंडारी के हवाले कया जी। अर श्री...जी के नीसाण वा हसवल अमर हकीम की महोर सौ खानाजाद को सोप्या सो हजुरी भेज्या है, सो सव हकीकती अरज पहुचैली जी।

श्री महारांजा जी सलामती। राठोड़ो के यह मजकुर हुवां जो महारांजा अजीतस्यंघ जी की फोज म्हारोठ परी गई। तव वंदे भंडारी सो पुछ्या जो तुम्हारैं क्या लीख्या आया है। तव भंडारी कहा जो मैं महारांजा जी को अरजदासती करी है जो जै मारोठ भागैगे तो मैं ऊठी आऊगां, यहा पातसाह जी सौ ओर ही भाती अरज पहुचैली सो यह सीवा कराया सव वीगड़ी जाहीगां। सो महारांजा अजीत स्यंघजी की फोज म्हारोठ कोई जाई नही अर सीताव हजुरी पधारेला सो हकीकती अरज पहुचै जी।

श्री महारांजा जी सलामती। यह मोसर वहोत खुव है जै दोन्यौ राजो का पधारणा ईस ऊकत मैं होय तो वड़ी सलाह दोलती है अर जै गरू भाजी जाय अथवा आई मीलो तो तीस पाछै पधारण श्री...जी ने मालुम है जी। तीसो वंदा वार वार अरज पहुचावै है जी जो दोन्यौ रांजा अैसे मोसर मैं पधारैं तो नीपट खुब ही जी। पातसाहो के फुरमान के वासतै वहोत पईसे खरचै है तव नीठी हासील होई है सो पातसाह जी नै फुरमान महारांजा अजीत स्यंघजी नैं वा श्री ...जी नैं अजरूय महरवानगी वा वंदनीवाजी सौ आप हीम रैहैमती फुरमाया है सो अैसे वकत मैं दोन्यौ राजों का पधारणा होय तो संसार मैं वडा जस होयजी अर जै पातसाहजी दीली जाई तो अमर नाव होय जी, अर दीखणी मैं फीसाद वहोत है सो जो उहो को वीदा करै तो वड़ा काम होयजी। सो वंदे की तो अकली मै यही आवै है जो जेतैं सीताव पधारैं जेता ही वड़ा जस होय जी तो सीवाई जो खातरी मुवारक मैं पसंद आवैं सो जवाव वंदा नै ईनायत होय जी। अर राजा गोपाल स्यंघ भद्रोड्या नै आगो खत ईनाईत हुवा थां सो उनको पहुचायां अर ऊनका जवाव लिखो गोपाल स्यंघ जी वंदा को सोप्या था सो हजुरी भेज्या है सो नजरी गुजरैलो जी। अर नवाव महावत खा को भी खत लीखाइ हजुरी भेज्या है तीसो सारी हकीकती अरज पहुचैली जी।

कीक करी अरज करो तब महावत खां जी हीदायती केस खांवाकानीगार[1] कुली सो तहकीक करी अरज पहुचाई जो टीके का फुरमान वां जमीदारी का वा सीरोपाव वा घोड़ा दोई वा हाथी येक वा माला मोत्या की हमेसै[2] टीकै की पावै है। तब पातसाह जी फुरमायां जो सब तयारी करी सीताव चलावों अर महा-राणा का कीताब दीया सो अरज पहुचै जी।

श्री महाराजाजी सलामती। आगै तो परगना मौजावादी की खरीफ को तुमवार[3] ईनाईत हुवो थो अर अबै स्याम स्यंघ खंगारोत रबी की आफती को तुमवार रूपया १५४०) को ओर करि भेज्यौ सो बंदे आगै अरज पहुचाई थी जो वे कनो स्यंदा काम करदा वाकीफहाल जो जवाव साल भलीभाती कचहैडी मैं करै सो हजुरी सौ ईहा आवैज्यो जगजीवनदास उकील के साथी जाई हीदायतुला खां जी के रदबदल करी मामलो फैसली करै सो ईस बात का जवाब ईनाईत न हुवा। अर केसरी स्यंघ जी का गुमासता साहुकारा नै जाई दबावै तब साहुकार या जवाब देह जो म्हाकै पईसा तयार है थे आपणो मामलो फैसलि करो मेह पात-साही दरबार मैं कोई जावा नही।

श्री महाराजाधिराज सलामति। परवाना हीदुई करार मीति बैसाख सुदी १४ का मै हुकम आया जो परगना मोजावादी की कीसती का रूपया की हुड़ावणी केसरी स्यंघ का गुमासता कनै दीवाज्यौ। श्री महाराजा जी सलामती। बंदे तो या अरज लिखी थी जो मोजावादी की पहैली कीसती का रूपया सरकार को गहैणो गहैण धरी अर ब्याज बाधी वाई गुजरात्या नै दे अर केसरी स्यंघ जी का गुसामता नै रूपयां दीयां था अर हजुरी सो हुकम आयां जो गहैणो तुम छुड़ाय लीज्यौ, सो माफीक हुकम ब्यापार्‍या के नाव ई साले गहैणो छुड़ाया सो इन रूपयों की हुड़ाई व्यापार्‍या काटी लीई सो सरकार का गहैणा की धीवाई वा ब्याज लागा सो तो सरकार मैं नोटावड़ेगां ती वासतै वंदे अरज लिखी थी अर हुड़ावणी[4] तो व्यापार्‍या काटी ले रूपयां दीया जी।

श्री महाराजाजी सलामती। हुकम आया जो पेसोर का बाग का कागद दसतुर का हजुरी मै नही अर तुम उहासौ वाकीफहाल[5] हों सो जीसमै कीफाईत सरकार वा आवादानी रैय्त कि होय सो करवाज्यो। सो माफीक दसतुर कै तो वंदा वाकी फहैवणी जब ताई ऐक वार हरचैन ऊहा न जाई तव ताई ऊहाकी रैय्त कि दीलासा न होई, तव ताई हासील की कमी होयगी, तीस वासतै हरचैन कै

1. सूचनाएं प्रेषित करने वाला।
2. हमेशा।
3. विवरण।
4. हुडावणी=हुण्डी जारी किये जाने पर लगने वाला कमीशन।
5. वाकीफहाल (वाकिफ-ए-हाल)=स्थिति की जानकारी रखना।

नाई परवाना ईनाईत होय जो ऊहा जाई रैय्त की दीलासा करी आवौ ज्यौ ऊहाका हासील कमी न होय जी। अर वीना गये हरचैन के ऊहाकी रैय्त कि दील न होय जी अर वागवान वंदा पासी आये थे तीन की हर भाती दीलासा करी पाघ वंधाई सीग्र दीई जो साख का ऊकत है तुम ऊहा जाय आवदानी करो।

श्री महाराजा जी सलामती। मौ० ढ़ीगार्‌यो परगना ध्रोसा को वे वाजी दस गो नवाव महावत खां का सगानैर है यांसो सरकार नवाव की वसत ले भागी व यांसो नवाव का परवालखाना का दरोगा की महोर सौ फरद हजुरी भेजी है सो ध्रोसा का आमीला नै हुकम होय जो ऊसौ पैदा करी नवाव की वसत ले अर हजुरी भेजै अर वसत देवा मै ऊजर करै तो उसका मातवर जामीन ले अर उसकी साथी आदमी दे अर ईहा भेजैज्यौ ऊसका जवाव वा करी लेह नी। ईसके वासतै नवाय वंदा सौ वहोत ताकीद् करै थे जो वसत मै आदमी सीताव आवै।

श्री महाराजा जी सलामती। दवाव की अरजी की फरद स्याह कुदरतुलाह को दसकत पातसाहजादा जी का के वासते सोपी थी सो स्याह कुतरतुलां साही-जादा अजीमसान जी को गुजरानी तव साहीजादै जी फुरमाई जो तुम फरद महावत खां कों सोपी हम पातसाह जी की हजुरि जाहीगे तव महावत खां गुजरानैगां तव स्याह कुदरतुलै फरद नवाव महावत खां जी नै सोपी। सो अव ताई फरद उपरी दसकत हुये नही, जव सौ साहीजादौ आपस मैं गुफतगोई हुई है तव सौ पातसाहजी सव ऊपरी गुसरहै है, दीन मै तीन वारी मुकररी दरवार करै है अर जो कोई अरज करै है तीसै वददीमागी का जवाव दै है। अर हीदायतुला खां जी का चेला या जसोल दवाव के वासतै पचोली जगजीवनदास सौ ताकीद करी थी। तव जगजीवनदास जसोल वा चेला नै वंदा पासी ले आया तव वंदै जसोला नै जवाव दीया जो श्री महाराजा जी का दाम दवाव मै काटी लीये है सो उनकी जागीर हमारै ताई दीजेज्यौ हम दवाव अव ही सरवराह करै। हमारै ताई हमारै खावदो[1] का हुकम है जो दवाव सो कोई भाती उजर करो मती। जागीर देह तव दवांव सरवराह कीज्यै अर ईन दीन मै दोन्यौ राजों की दवांव की भी ताकीद हुई नही है जी।

श्री महाराजा जी सलामती। जुलम्पाना के वासतै वंदा नै हुकम आयां जो जीस भाती जाणो-जीस भाती फैसलो दीज्यौ अर जगजीवनदास को भी हुकम आया जो फलानै की मारफतो मुकदमां फैसलि दीज्यो सो पचोली मजकुर वंदा पासी जुलम्पाना का चेला ले आया तव पचोली कही जो दरोगा वा मुसरफ रु० ६०) वा चेला रु० १०) पावै है सो ध्रोह सो रदवदल करी रुपया २१) दीयां

---

1. मालिक=स्वामी।

अर पचोली जगजीवनदास की कवज ली है जी अर या करार कीया है जो जव ताई श्री महाराजा जी हजुरि पधारै तव ताई फैरी आदमी न भेजै जी।

श्री महाराजा जी सलामती। परगना मोजाबादी नै साहीजादा रफीसानजी की सरकार का फोजदार, अमीन, कीरोड़ी वीदा होय थे सो वंदा मोकुफ रखाये थे तीस की वंदे आगै अरजदासती करि थी सो जवाब ईनाईत न हुवा सो उमेदवार हु जो जवाब सीताव ईनाईत होय ती माफीक वंदा अमल करै जी। दरवार की हकीकत सारी वाका की फरद सौ अरज पहुचैली जी। मीती असाढ़ वदी ८, स० १७६८।

क्रम संख्या ४८

# वकील रिपोर्ट संख्या ६६

सावण वदी ५, संवत १७६८

॥ श्री महाराजाधिराज महाराजा
॥ श्री महाराजा जैसिंघ जी

।:। स्वस्ति श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री......चरण कमलांन खांनजाद खाकपाय पं० जगजीवनदास लिखतं तसलीम वंदगी अवधार जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी रा तेज प्रताप थे भला छै, श्री महाराजा जी रा सीख समाचार सासता प्रसाद कराव जो जी। श्री महाराजा माईत है, धणी है, श्री परमेसुर जी री जायगा है। म्हे श्री जी रा खांनाजाद हा। श्री पातिसाह जी श्री महाराजा जी थे महरवान है। श्री महाराजा जी सुख पावजो जी। पान गंगाजल आरोगण रा जतन फुरमाव जी जी।

अप्रच परवांनो खांनाजाद नवाजी को आयो, सीर चढ़ाय लीयो, तमाम सरफराजी खांनाजाद नवाजी हुई जी।

परवांनां मै हुकम आयो ज हीदवी अरजदासत भेज्या करो, फारसी मत भेजो सो हुकम मवाफक हीदवी ही अरजदासतां भेजसु जी। अर हुकम आया पछै तीन अरजदासतां चली है, चौथी या अब अरजदासत है। सु दरबार का समाचार मालुम हुवा होसी जी। खांनांजाद नवाजी का परवांनां भी पै दर पै ईनायत हुवा करै जी। हीदायतुला खां जी श्री जी का काम नै वोहत चाहे है; जाणे है जी पांच वरस सु खांनखांनां ई कांम नै हुवो चाहे थो सु खांनखांनां ई आरजु मै ही मर गयो। सु अे सोवको कांम म्हारा हाथ सुं होय तो हीदसतांन म म्हारो नांव अवदा आवाद ताई रहै। अर वडा राजा है हीदसतांन का थंम[1] है। असा राजां उपर म्हारो अहसान होय, जस पाऊला। लालची न्है, चोर न्है,

1. स्तम्भ।

का परवांनां कराये हे सु पाछा सु भेज सुं जी। साढा पांच हजार सराफां पास लीया है तीमे पांच हजार तो खगड़ सेन वाजुराम की दुकान सुं लिया तीमे देढ हजार खांनाजाद ने ईनाम व रोजगार में दीराया सु लीया अर चार हजार मे सव परवांनां कराया मोताद पयादा ने दी, सु तफसील जमां खरच सु मालुम होसी जी। खांनाजाद तकसीर तो की हे ज हुकस मवाफक परवांनो करायो अर दस हजार की ढोड़ चार हजार मे कांम कीयो। उमेदवार हुं तकसीर माफ होय अर साहुकारां ने रूपया मुजरा दीजे। अर महाराजा अजीतसिघ जी भी अव परवांनां करावसी ही जी। वांको दसतुर है रसमे काम न करै। भंडारी जी ने व गुलालचंद ने पहल के भेजा तव यां दोनो वां यां सोहरत दी ज लसकर मे कही मुतसदी के जांण को हुकम न्ही। ऐक महावत खां के ही रहसो दीन दस वीस तो वेठा रहा फेर घर घर फीरता फीरा, सवार का वेठा पहर रात नै मुतसदीयां के घर घर फीरता फीरै सु ही अवकै हीसी जीतनै यै मीनत मया करै हे जीतने टेढी टेढी वातां करता रहेला। अर जद ये पुछेला न्ही तव घर घर फीरता फीरेला। ये ईरानी है पहली आपकी तरफ सुं सव सलुक करे है जद यांको सलुक न मानसी तव श्री जी देखेला। ज घर घर आजजी करता फीरसी अर कोई वात न पूछसी वेअदवी कर खांनाजाद अरजदासत की है सु माफ होय। अर महाराजा अजीतसिघ जी नै समझाय कह-जो सीताव हजुर आवे, सनदां ले। अव चाहुं काई है, हफत हजारी काया, वतन दीयो, खीताव दीयो।

नुसरतयार खाँ ने हजुर बुलायो।

सां० १७६६, असाढ वदि ५, गुरवार, ६ पहर दीन।

क्रम संख्या ८३

## वकील रिपोर्ट संख्या १४६

असाढ सुदी ११, संवत १७६९

॥ श्री गोपाल जी सहाय छै जी

॥ श्री महाराजाधिराज महाराजा जी
॥ श्री मीरजाराजा जैसिंघ जी

॥ सिधि श्री महाराजाधिराज महाराजा जी श्री......चरण कमलानु खानांजाद खाकपाय पंचोली जगजीवनदास लिखतं तसलीम वंदगी अवधारजो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज प्रताप कर भला है। श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता परसाद करावजो जी। श्री महाराजा जी माईत है, धणी है, श्री परमेसूर जी री जायगा है। म्हे श्री महाराजा जी रा खानांजाद वंदा हां। श्री पातसाह जी श्री महाराजा जी सुं महरवान है। श्री महाराजा जी सुख पावजो जी। पान गंगाजल आरोगण रा घणा जतन फुरमावजो जी।

श्री महाराजा जी सलामत। आगै श्री महाराज कंवार चीमां साहब जी का दसतुर साबक वहाली जागीर का परवाना की नकल व पुरा लाहोर का परवानां की नकल काजी की मोहर सूं व वाजवल अरज माफ(क) ईरसाद हजुर[1] कै नवाब अमीरल उमराव जी को खत श्री महाराजा जी हजुर भेजा है सु नजर मुबारक गुजरा होसी जी।

श्री महाराजा जी सलामत। ता० ४ जमादी अलसानि श्री पातसाह जी जसन फुरमायो। पातसाह आलमगीर का बैठ्या की ठोड थी तठै ईमतयाज महल बेगम[2] तखत बैठा अर वैके नीचै अमीरां का खड़ा होबा की जायगा थी जठै

---

1. माफ़ईरसाद हजुर (माफ़िक-ए-इरशाद-ए-हुजूर)—बादशाह के कथनानुसार।
2. लाल कुंवर—जहांदारशाह ने बादशाह बनने के पश्चात लाल कुंवर को इम्तीयाज महल की पदवी से सम्मानित किया।

कलांवन्त लोग खड़ा रह्या, अर हजरत सो थंभो दालान दीवान आम को है तठै जरवफत[1] को सामयानो मोतंरा की झालरीदार खड़ो कीयो, ती नीचै नो करोड़ को तखत जड़ाऊ साहजहाँ पातसाह[2] बणांयो थो ती उपर बैठा। नवाव आसफदोला जी व नवाब अमीरल उमराव जी व सारा उमरावां नजर करी। नवाब अमीरल उमराव जी सोना रूपा का फुल व मोहरां व छोटा मोती चुनी पनां नोछावर कीया। पातसाह जी नवाब आसफदोला जी व नवाब अमीरल उमराव जी नै खासा सरोपाव ड़ेरै भेजा अर नवाब अमीरल जी नै मोत्या की माला व सूमरणी मोत्या की हजरत पहरां था सू दसत मुबारक सु नवाब नै पहराई अर नवाव आसफदोला जी नै फुरमायो जु तुमारा बेटा[3] खुब काबिल है, जंग सुलतानी मै खुब तरदुद कीया है। ओर खानजहा वहादर नै सरोपाव खासो ईनायत कीयो अर मोत्या की माला ईनायत फुरमाई जी।

श्री महाराजा जी सलामत। नवाब अमीरल उमराव जी साहवेग नै पालकी वखसी, मीरजा कादरी व साहवेग नै कोल पंजा का फुरमान दे हजुर सू रूखसत कीया सु दीन दोय चार मै चलसी जी।

श्री महाराजा जी सलामत। कही हरामजादै जोसघपुरा मै झुठी खवर ऊड़ाई जु पातसाह जी जैसिघपुरा का लुटवा वासतै हुकम कीयो है सु सारा पुरा का लोग भाग गया। या खवर पुरा कै हवालदार खांनाजाद नै कहै भेजी। तद खानांजाद राजा सभाचंद सु जाहर करी तद राजा सभाचंद कही जु यह हुकम कद हुवा, यह खवर कनहीनै झुठ ऊड़ाई है। तद खानाजाद पुरा का लोगां की तसली कर पुरा मै आवादान कीया जी।

श्री महाराजा जी सलामत। नवाव अमीरल उमराव जी नै लिख दीया तांकै वासतै खानाजाद राजा सभाचंद सु वजदैराना कही मै व मतालव नवाव कु दीये है सु नवाव आसफदोला जी के अर नवाव कै रदवदल दरमयान है सु जैसा होयगा तैसा जुवाव देगे सु ईकी हकीकत पाछा सु अरजदासत करसु जी।

श्री महाराजा जी सलामत। मोहनदास नटवो आगै श्री महाराजा वैकुंठवासी मीरजा राजा जैसिघ जी कै चाकर थो। तीका वेटा पोना महमद अजीम के चाकर था अर साह कुदरतला के मुसाहव था सु यांकै वासतै दीवन वीखारी दास जी अरज करसी जी, अवार पातसाह जी यानै कैद कर फुरमायो जु खाहमखाह चाकर रहो सु यां कवुल न करी, अर खानांजाद कनै आय कही जु म्हे कदीन श्री महाराजा जी का खानाजाद हा सु ईरादो वंदगी सरकार को है नीमु

---

1. जरवफत—सोने के धागो से बुना हुआ।
2. बादशाह शाहजहां द्वारा बनवाया गया, जो करोड़ रुपये की लागत का हीरे-मोतियों से जड़ा तख्त था, जिसे तख्त-ए-ताऊस कहा जाता है।
3. दीवान जुल्फिकार खां।

उमेदवार हु जु खातर मुबारक मैं आवै तो यांनै परवानो ईनायत फुरमाव जे जुं यांनै हजुर भेजु जी।

श्री महाराजा जी सलामत। महाराजा अजीतसिघ जी को व भंडारी जी को ग्वत नवाव अमीरल उमराव जी नैं व राजा सभाचंद नैं व लाला लाभोगनी मल नैं आया था सु गुजरान्या। अर भंडारी जी का खत की नकल हजुर भेजी है सु नजर मुबारक गुजरसी जो। ओर मतालव महाराजा अजीतसिघ जी का आगैं दुलीचंद नै जुबा मुबारक सु ईरसाद हुवा था सु तो नवाव अमीरल उमराव जी नैं लिग्व दीया ओर मतालव जु भंडारी जी लिखैला सु नवाव नैं गुजरानु लो जी, जितनैं गुलालचंद आवै ईतनै खानाजाद महाराजा अजीतसिघ की का कांमा सु ग्वबरदार हुं जी।

मीं० असाढ सुदी ११, सवत १७६६।

क्रम संख्या ८४

## वकील रिपोर्ट संख्या १५०

श्रावण वदी २, संवत १७६९

॥ श्री गोपाल जी सहाय छै जी

॥ श्री महाराजाधिराज महाराजा जी
॥ श्री मीरजाराजा जैसिघ जी

सिधि श्री महाराजाधिराज महाराजाजी श्री चरण कमलानु खानाजादं खाक-पाय पंचोली जगजीवनदास लिखतं तसलीम बंदगी अवधारी जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजाजी का तेज प्रताप कर भला है। श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता परसाद कराव जो जी। श्री महाराजा जी माईत है, धणी है, श्री परमेसूर जी री जायगा है। म्हे महाराजा जी रा खानांजाद बंदा हां। श्री पातसाह जी श्री महाराजा जी सुं महरबान है। श्री महाराजा जी सुख पाव जो जी, पान गंगाजल अरोगवाका घणा जतन फुरमाव जो जी।

श्री महाराजा जी सलामत। सावण बदी २ राजा सभाचंद, खांनाजाद सू कही जु सांभर मै सुं थाणा तुम्हारा अबताई उठा नही, मेवात अकबराबाद अजमेर के जागीरदारो कुं अमल देते नही हो, अर वाजबलअरज भी करते हो; मनसब की सनद चाहते हो, ईजाफे की जागीरै चाहते हो, भांत भांत मतलब खातर मै आवै सुं लिख देते हो सू क्या समझे हो? तीन साहजादे ऐक घड़ी मैं मार डाले तुम किस नीद सुते हो। अर कान मै कहण लागो—अजीतसिघ तो थल है तहां भागा फरैगा, तूम तो जहानांबाद सू असी कोस हो चार महीना पातसाह आंबैर बैठैगे तब तुम कहां जावोगे। अनाहक कुं फीसाद उठाय वतन खराब करते हो। नवाब कहते है—राजा रामसिघ जी सुं अर नवाब आसफदोला जीसुं पघडी बदली थी अर हमनै कंवर कीसनसिंघजी सु पघड़ी बदली थी उस बात पर नजर कर मनसब खीताब[1] दिये है। पोते की जायगा कहते है, तुम

1. पदवी।

नाहनवा फीसाद करते हो तो अव तयार है फीर हमें दुसन[1] न है । चार महीने हुये तुम्हारी मिनतै करते है जुं जुं तुम सोखी[2] करते हो । अव भी ईस काम सुं बाज आवो, सांभर सू थाणां उठावो, सव जागीरदारो कुं अमल दो, खातर जमां सु हजुर आवो. जीस भांत वड़े मिरजा राजा[3] की, राजा रामसिघ जी की राहरवस थी सु करो, चाकरी करो, पातसाह सूं चाहो सु लो । अजीत सिघ कुं समझावो जु महाराजा की चाल पकड़ लुटेरो की राह छोड़ दें। अर अव भी सांभर न छोड़ोगे, जागीरदारो कु कमल न दोगै तो ईस का जुवाव आयै पीछे हम भी तुम्हारे काम मैं तन न देगै, तुम्होरे हाथ सू होय सू तूम करो हमारे हाथ सू होयगा सू हम करैंगे । फेर अरज करोगे सु मनजुर (मंजूर) न करैंगे । अव पातसाह नै तुम नू क्या बुरा कीया, घर वैठे मनसव दीये, खीताव दीये, जागीर लो चाकरी करो । अनाहक[4] वनवास मे कुं पड़े हो जोररावरी पातसाह सु वीगाड़ करते हो तो तुम जाणो ।

श्री महाराजा जी सलामत । राय खुसालचंद[5] खानांजाद सु कही सरवुलन्द खां गुजरात को सूवैदार हुवो । हुकम हुवो—जालोर कै राह जाय । सू सरवलंद खां म्हारै हाथ थानै कहायो है—जु म्हारो ईखलास अर श्री जी को ईखलास थे जाणो हो, थे श्री जी ने अरजदासत करो जु हुं वतन के पास आय नीकल सू, श्री जी सु मिलो चाहु हुं । जो श्री जी की खातर मै या वात अवै तो हु पातसाह जी सूं अरज करुं, हुकम होय तो मिलतो जावु । अर महाराजा अजीतसिंघजी नै भी लिखो जो वै लिखे तो वांनू भी मिलु । अर कहो—सीरदार नै जमयत दे सरहद उपर भेजै जु श्री जी की सरहद ताई साथ चाले आगै अजीतसीघ जी की सरहद सुं वाका लोग पहोचावै ।

पांच हजार सूवार घर का चाकर है—

। श्री महाराजा जी सलाम । नवाव अमीरल उमराव साहवेग नै व मीरजा कादरी नै कोल पंजा का फुरमान दे श्री जी हजुर भेजा है सु पहोचा होसी जी । श्री जी हजुर होय महाराजा[6] पास जासी । मतलव वाजवलअरज का सारा नवाव पत्रा ईनरा मै सांभर को लिखो आयो—चारो तरफ का जागीरदारां को मालम आई, तीनू वहोत वेदनाम[7] हुया हैं; तीनू साह वेग की दीलासा दिलवरी

---

1. दोष ।
2. शेखी=बड़प्पन ।
3. मीर्जा राजा जयसिंह ।
4. बिना बात ।
5. मान कुंवर का भाई, जिसे 5000/5000 का मंसब प्राप्त था ।
6. महाराजा अजीतसिंह ।
7. बदनाम ।

बहोत फुरमावजो जी । अर सारा मतालब दोनु सरकार का लिख देवै का खता मै भेज जो जी । अर नवाब नै व राजा[1] नै लिखजो—जो वकील नै जुबानी कही थी सू सब लिखी मालुम हुई अर ई बात को जुवाब लिखणो होय सू लिख जो जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । साह नैन सुख जी लिर्खा थी जु महाराजा अजीतसिघ जी का भी बदमूर साबिका परवाना थे ही कराय भेज जो, हजार पांच सै खरच लागै सु आपणी सरकार सु कीजो। सु हुक्म मावाफक जागीर वहाली की ईलतमास दी वहाली का दसखत कराया, खरची आवै तो परवानां कराय भेजू ।अर पांच सै हजार मै तो होय नही, तीन हजार सरकार का परवाना नै लागा सू वाकै तो कंवरां सुधा बहोत लागसी जो खरची आवै तौ वाको भी परवानो कराय भेजू जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । ईजारां को मुकदमो दुलीचंद साह नैन सुख जी नै खत लिखो ती सू अरज पहोचसी जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत। अंचलेसुरदास परगनां गुवालदार को कानुगो सु खानाजाद सु सगपणा राखै है सु जीतमल सघी वाको बाग कदीम वड़ा को है तीनै काटे है । सु वां खांनाजाद नै लिखौ है, उमेदवार हु जु संघी मजकुर कै नाव अदममुजाहमत[2] को परवानो खानांजाद नै ईनायत होय जु बेवाजबी वांको बाग काटै नही जी । मी० सावन बदी २, संवत १७६९ ।

## श्री रामजी

।। श्री महाराजा जी सलामत । मयाराम राणा जी की तरफ सूं मतसदी होय आयो, ती नवाब अमीरंल उमराव जी की मुलांजमत करी नवाब सरोपाव बखसो जी ।

।। श्री जी सलामत । मी० सावण बदी ३ पातसाह जी नबाब आसफदोला जी के डेरै पधारा जु कुछ नजर करैला तीकी हकीकत पाछा सू अरजदासत कर सू जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । रु० दोढ़ हजार खांनाजाद नै ईनाम व राजगार[3] मै ईनायत हुवा था सु तो खानांजाद कै लाहोर सू अब तक खरच हुवा उमेदवार हु जु कुछ खरची ईनायत होय जी ।

---

1. राजा सभाचंद ।
2. अदम मुजाहमत=झगड़ा बन्द करना ।
3. रोजगार ।

क्रम संख्या ८५

# वकील रिपोर्ट संख्या १५१

श्रावण वद १०, संवत १७६६

॥ श्री गोपालजी सहाय छै जी

॥ श्री महाराजाधिराज महाराजा जी
श्री मीरजा राजा जैसिंघ जी

सिधि श्री महाराजाधिराज महाराजा जी श्री चरण कमलानु खानांजाद खाकपाय पंचोली जगजीवनदास लिखतं, तसलीम वंदगी अवधार जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज प्रताप कर भला है श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता परसाद कराव जो जी। श्री महाराजा जी माईत है धणी है। श्री परमेसुरजी री जायगा है म्हे श्री महाराजा जी रा खांनाजाद वन्दा हां। श्री पातसाह जी श्री महाराजा जी सु महरवान है। श्री महाराजा जी सुख पावजो जी, पान गंगाजल आरोगण रा घणा जतन फुरमाव जो जी।

श्री महाराजा जी सलामत। मयाराम वकील राणाजी को नवाव आसफदोला जी कनै थो सू राजा सभाचन्द की मारफत नवाव अमीरल उमराव जी की मुलाजमत करी। राणा जी की तरफ सु कुछ नवाव की नजर गुजरानी। नवाव सरोपाव दीयो ओर अरजदासत व ऐक सो मोहर ऐक हजार रुपया श्री पातसाह जी की नजर गुजरानी ओर राणा जी की तरफ सुं राजा सभाचन्द नै टीको दे है। केसर कूंकूं को तिलक, ती पर ऐक ईस[1] मोती चावलां की जायगा ओर सरपेच मुरगा को व पारचो व ओर जिनस तयार कीयो है। सू आछो महुरत देख टीको कर सी जी। कहै है जीनै पातसाह जी राजगी को खीताव दे है तीनै राणांजी टीको भेजै है। सारा हिंदुसतान का राजां नै टीको भेजै है सु थानै भी

1. इर्गीन।

भेजो है ओर परगनां पुर मांडल वगैरह[1] की वहाली कै वासतै नवाब सू व राजा राजा सभाचन्द सुं कारसाजी कर है जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । तसदीक याददासत ईजाफा की कै वासतै तथा महाराजा अजीतसिघजी की सनदा वासतै हुकम आयो थो । सु नवाव की व राजा सभाचन्द की हकीकत तो आगै अरजदासत मैं लिखी है जु सांभर वगैरह परगनां का थाणा उठाकर आपकी नीसां खातर खाह कारसाजी की कराया पाछै तसदीक याददारात देला जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । भंडारी जी का दोय तीन खत राजा सभा-चंद नै आया तांको जुवाव राजा न लिखै थो । कह्यो, जु नवाव नै महाराजा कुं व मीरजा राजा जी कुं खत लिख हमैसा क्या जुवाव लिखुं, तद नरायणदास मोहर २ महाराजा अजीतसिघ की तरफ सूं अठै है सू वो खांनाजान सू वजद हुवो जू खत को जुवाब ले दो, भंडारी जी बूरो मानसी, तद खानाजाद राजा सू वजद होय खत को जुवाव ले वैकैं हवालै कीयो है जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । आपो पंडत[2] कीतनाक दीन हुवा अठा सू भाग गयो है सु अब अठै हरकारा जाहर करै है जु आपो मजकुर श्री महाराजा जी या महाराजा अजीतसिघ जी कनै है सू अवार तो खानांजाद या वात हरकारां सु कह मौकुफ रखाई है । पण जो वो श्री महाराजा जी कनै होय तो रुखसत कर दी जो जी, और जो महाराजा अजीतसिंघ जी पास होय तो लिख जे जू वै नै रुखसत कर दें । नवाब अमीरल उमरावजी वैमू आयतराज है जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । हरकारां अरज की जु महाराजा अजीतसिंघ जी मैड़तै आया सु पोहकर[3] आवसी अर आंमेर सू श्री जी भी कुच कर सी ओर पोहकर पधारसी । राव राजा जी भी अजमेर कै नजदीक है सु पोहकर जा सी । राजा वहादर भी पोहकर जासी । उठै सब ऐकठा होय मसलहत कर सी । जो ठहर सी सु करसी । ई वात सूं नवाब खानांजाद नै फुरमायो—जु सब राजो पोह-कर मैं सामिल होते है सु क्या ईरादा रखते है ? कुछ फीसाद कीया[4] चाहते हैं सु श्री महाराजा जी साहबेग कना लिखाय भेज जै जू श्री महाराजा जी व महा-राजा अजीतसिघ जी हजुर आवतै है ।

---

1. पुर मांडल आदि परगने शाही नियंत्रण में थे । यद्यपि बहादुर शाह के शासनकाल के अन्तिम दिनों में महाराणा संग्रामसिंह द्वितीय ने इन पर अपना अधिकार कर लिया था, तथापि इस अधिकार को शाही स्वीकृति प्राप्त नहीं थी ।
2. मराठा सरदार ।
3. पुष्कर जी ।
4. किया=करना ।

॥ श्री महाराजा जी सलामत । अनंदराम वांकावत पातसाहजादा अयजुदी[1] की साथ है सु वैंका वकील नै दवाव वासतै कैंद कीयो थो सू वैं मूचलको दीयो जू महारा खांवन्द[2] नै लिखुं हुं उठा सूं काई जुवाव आवै ती पर अनंदराम लिखो जु म्हारी जागीर श्री महाराज का मुतसदी मुतसरफ[3] है हु दवाव कठा सूं सरंजाम करु । तद राजा सभाचन्द खांनांजाद नै ओलंभो[4] दीयो जु तुम्हारी तरफ सुं नालस होती है ।

॥ श्री महाराजा जी सलामत । जसवंत सिघ कावली सिंघ को बेटो अकबराबाद मैं श्री महाराजा जी की साथ थो सु श्री जी फुरमायो थो जु यांको मनसव व वतन लो सू अव कावु है जो वैंकी मोहमसाजी की नीसां आव तो मनसव व वतन की वहाली को तलास करु जी ।

॥ श्री महाराजा जी सलामत । खानांजाद नै आगै खरची ईनायत हुई थी सू तो लाहोर सू अठा तक[5] खरच हुई अर अव खानांजाद पाचास वरस सू सहर मैं कवीला मैं आयो सू हर हवुव[6] को खरच है । तो सू उमेदवार हुं जु पाछला जमां खरच की वाकी ईनायत होय तो अठा का खर्च का ओघा सुवर आवुजी ।

श्री जी सलामत । ईजारा को मुकदमो साह नैंन सुख जी का खत सु अरज पहोचसी जी ।

मिती सावण वद १०, संवत् १७६९ ।

---

1. शाहजादा अज्जुद्दीन=जहांदारशाह का पुत्र ।
2. मालिक ।
3. मुतसरफ (मुतसर्रिफ)=अधिकारयुक्त ।
4. उलाहना ।
5. यहाँ तक ।
6. हर हवुव=हर तरह का ।

क्रम संख्या ८६

## वकील रिपोर्ट संख्या १५२

श्रावण सुद १५, संवत १७६९

श्री गोपालजी सहाय छै जी

॥ श्री महाराजाधिराज महाराजा जी
मीरजा राजा श्री जैसिघ जी

सिधि श्री महाराजाधिराज महाराजा जी श्री चरण कमलानु खानांजाद खाकपाय पंचोली जगजीवनदास लिखतं तसलीम बन्दगी अवधार जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज प्रताप कर भला है श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता परसाद करावजो जी। श्री महाराजा जी माईत है, धणी है, श्री परमेसुर जी की जायगा है, म्हे श्री महाराजा जी का खानांजाद बंदा हां। श्री पातसाह जी श्री महाराजा जी सु महरबान है। श्री महाराजा जी सुख पाव जो जी पान गंगाजल आरोगबा का घणा जतना फ़रमाव जो जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। परवानो खानाजाद नवाजी को ईनायत हुवो थो सु बजनस नवाब अमीरल उमराव जी नै व राजा सभा चन्द नै दिलायो। नवाब व राजा बहोत रजामन्द हुआ। अर नवाब ख़ानांजाद नै कहो जु मीरजा राजाजी कुं व महाराजा जी कुं लिखो जुं सांभर के थाणा उठाय मंगावै अर जागीरदारों कुं अमल दे।

सु श्री जी सलामत। अब सांभर को थाणो उठाय मंगावणो मसलहत है। नवाब बहोत कहते है सु अबै सांभर को थाणो राखणो मनासब नही। महाराजा अजीतसिघ जी नै भी ई बात कै वासतै लिख जे जी। अर साह बेग सु श्री जी महरबानी फुरमाई सु बहोत भली की अबै जो मतालब सरकार का दुलीचन्द की साथ ईरसाद हुवा था सु तथा ओर मतालब सकार का व महाराजा अजीतसिंघ जी का वाजवलअरज मै लिख साह बेग कै हवाले कीजे जु आपकी अरजदासत

मैं नवाब पास भेजैं, अर नकल खानांजाद नैं ईनायत होय जु नवाब मु वजद होय अरज करावु जी ।

॥ श्री महाराजा जी सलामत । गाजीकाथाणा को ईजारो मुकरर हुवो है सु गुजसता का तीन गांवा का ईजारा का रुपया ईखलासखां का भीजवाजे अर आगा सु सब दामां की जामनी भीजवावजे जु गाजीकाथाणो इजारे ले चुकां जी।

श्री महाराजा जी सलामत । परगना टोक वगेरा का ईजारा की रदवदल राय नोनध मुं है सीताब ठीक पाउ भेजुलो जी पण साहुकार मातवर जामन भेज जो जी ।

॥ श्री महाराजा जी सलामत । जीतपुरा को ईजारो आगै ठहरो थो सू अबै फेर वोही ईजारो ठहरो । जामनी आवे तो वैंको पटो भेजुजी ।

॥ श्री महाराजा जी सलामत । ईखलास खां दीवान तनको व दारोगो अरज मुकरर[1] को तीकी जागीर सुबै अजमेर का हवेली का गांवा मैं है सु महाराजा श्री अजीतसिंघ जी का मुतसदी वैंकी जागीर को हासल श्री महाराजा अजीतसिंघ की सरकार मैं दाखल कीयो है । सु महाराजा अजीतसिंघजी नैं लिख जे जु वाकी जागीर को हासल याको आमल उठै है तीकैं हवालै करै जी । अर राजीनामो वैंकी मोहर मु भिजवावैं जी । आगा सु जागीर मैं अमल दे जी ईखलासखां सु रात दीन काम है जी ।

॥ श्री महाराजा जी सलामत । सुजाअत खां पातसाही तोबखानां को दारोगो तीकी जागीर परगनां नगीनां सरकार तीजारैं सुबै साहजहांनाबाद मैं है । सु उठा की रयत सुजाअत खां कनै आण फीरयाद करी जु अनोप सिंघ व साह चरतभुज मुतसदी सरकार श्री जी का है सुवां सात हजार ऐ सो पहचतर रुपया परगनां मजकुर सु मुतसरफ हुआ अर सेखु वगैरैह पांच नफर[2] जमीदार उठा कनै कैद कीया तीमैं तीन हजार रुपया नवाब को नांव सुण फेर दीया । सु सुजाअत खां खानांजाद नैं बुलाय या हकीकत कही अर मुचलको लिखाय लियो जु पंदरा दीन मैं श्री जी हजुर सु जुवाव मंगाय हुं......। आगे अरजदासत मैं लिखी है सु नजर-मुबारक गुजरो हो सी जी । उमेदवार हु जु वैंका अमल की नीसा कराय दी हो तो राजीनामो वैंकी मोहर सुं भी जवाब जे जी वै खानांजाद सु हमेसा ताकीद करै है जी ।

॥ श्री महाराजा जी सलामत । जो मुकदमो ऐक वार अरजदासत करुं तीनै दूसरी वार अरज लिखणो बेअदबी है । उमेदवार हुं जु जो मुकदमो अरज लिखु तीको पहली मरतबै ही जुवाब ईनायत हुवा करै जी।

---

1. दारोगो अर्ज मुकरर (दरोगा-ए-अर्ज-ए-मुकर्रर)—अर्ज-ए-मुकर्रर कार्यालय का दारोगा ।
2. नफर=लोग (संख्या के संदर्भ में)।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। खानांजाद नै अठै आया पाछै सारा कबीला को व और दुणो खरच है। अर जुर सुं आगे ईनाम व रोजगार मैं ईनायत हुवो थो सु लाहोर सु दिली पहोचता तक तमाम हुवो। साहुकार अठै कही नै[1] ऐक दाम करज दे नही। ती सू हजुर सु ईनायत होय तब ही खानजादा को कारबार चालै। उमेदवार हु जु आगैं जमा खरच श्री जी हजुर भेजो थो तीकी बाकी व यो रोजगार चढो है सु ईनायत होय तो साहुकार का तगादा सु छुटु। अर अठै का खरच का ओघा सु बरआवु जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। मीरधो सुन्दर कदीम सुं सरकार को खानां-जाद है अर हमेसा खांनाजाद पास हाजर रहे है। अब यो कहै है जु म्हारी ऐवज हजुर सु ओर मीरधो मुकरर होय है। श्री जी सलामत यो बेतकसीर[2] है अर कदीम खानांजाद है, उमेदवार हु जु यो वेतकसीर तगीर न होय जी।

मी० सावण सुदी ऽऽ, संवत १७६९।

---

1. किसी को भी।
2. वेतकसीर=निर्दोष।

क्रम संख्या ८७

## वकील रिपोर्ट संख्या १५३

भाद्रपद वद ७, संवत १७६६

॥ : ॥ श्री गोपालजी सहाय छै जी

॥ श्री महाराजाधिराज महाराजा श्री
मीरजा राजा जैसिंघ जी

॥ : ॥ सिध श्री महाराजाधिराज महाराजा जी श्री चरण कमलानुं खानां-जाद खाकपाय पंचोली जग जीवनदास लिखतं तसलीम वंदगी अवधार जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज परताप कर भला है। श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता परसाद कराव जो जी। श्री महाराजा जी माईत है, धणी है, श्री परमेसुरजी की जायगा है। म्हे श्री म्हाराजा जी का खानाजांद बंदा हां। श्री पातसाह जी श्री महाराजा जी सुं महरवान है। श्री महाराजा जी सुख पावजो जी। पान गंगाजल आरोगवा का घणा जतना फुरमावजो जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। सुजाअत खां पातसाही तोवखाना को दारोगो नीको जागीर मैं मअजावाद वगैरे है सु यां की नकल हजुर भेजी है। सु नजर मुबारक गुजर सी। जीं या परगनां का ईजारा कै वासतै खानांजाद सुं सुजाअत खां कही—जु ईजारै ल्यो, सु करलायां, छह माहो[1] देणो कर गयो है सु थेंद्रो। तव खानांजाद कही मोअजावाद तो चोमाहो[2] अर ओर परगनां ती माहा[3] द्यो तो ल्यां। सुजाअत खां कही, जु मुकरलायां अजमेर को सुवैदार यां परगना को ससमहि[4]

---

1. छह माही।
2. चार माही।
3. तीन माही।
4. ससमाही=छहमाही।

चुकायो है थांनै चो माहा ती माहा नै ईजारै क्युंकर द्यां । तीपर खांनाजाद कही. सुकरला खां भी म्हानै ही तीमाहानै ईजारै दे लो ससमाहो उठै पैदा होय नही । तीपर सुजाअत खां सुकरलाखां नै लिख्यो है, जु मीरजा राजा का वकील ईन परगनों का चोमाहा तीमाहा ईजारा मांगै है, अर तुम ससमाहा मुकर कीया है जो तुम सैं वहां अमल होय सकै तो बिहतर, नही ईन कुं ईजारै दे । खांनाजाद सुजाअत खां का मुतसध्यां नै नीममाहो[1] देणो कीयो है जुं ऐ परगना म्हानै ईजारै लेद्यो, वै कहै है सुकरलाखां को जुवाव आयां ठीक पड़सी । सु सुकरलाखां का मुतसदी उठै सरकार का मुतसदयां सुं यां परगनां का ईजारा की रदवदल करता होसी जो उठै याको ईजारो ठहर जाय छै तो भलां छै, नही तो साहुकार मातवर की जामनी आवै जुं ऐ परगनां सरकार मै ईजारै ल्यांजी । मअजावाद तो चो माहो और तीन माह नै मांगां हां अर खरच जुदो ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । सुजाअत खां पातसाही तोवखाना को दारोगो तीकी जागीर परगनां नगीनां सरकार तिजारै सुबै साहजहानावाद मे है । सु अनोप सिंघ व साह चत्रभुज मुतसदी सरकार का सात हजार ऐक सो पचहतर रुपया परगनां मजकुर सुं मुतसरफ हुवा । अर पांच आदमी जिमीदार उठा का कैद मै कीया तीमै तीन हजार रुपया फैर दीया । खानांजाद आगै ई मुकदमां की अरज लिखी है । सु नजर मुवारक गुजरी होसी जी । खांनांजाद कनां मुचलको लिखाय लीयो थो जु पंदरा दिन मै श्री जी हजुर सुं जुवाव मंगाय दुं सुं वो वादो आखर हुवो । अव खानांजाद पाछै वैका आदमी है अक वो दरवार मै खानांजाद मु तकीद करै है । तीसुं उमेदवार हुं जु वेका आमिल की नीसां कराय दी होय तो राजनीनामो वैकी मोहर सुं ईनायत होय जी नही तो वो खानाजाद नै वतंग करसी जी के रुपया आदमी अठे भेज जे अर झूठ होय तो काजी की मोहर सुं मजहर[2] कराय भेजजे । अर फारसी परवानो भेजजे जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । महमदावाद का ईजारा की ईखलास खां का मुतसदयां सु रदवदल हुई । वै कहै है म्हाका तीन गावां का गुजसता का रुपया थां तो खां सुं कहां जु मीरजा राजा जी की सरकार मै द्यो अर खानै वली महमद पास आदमी भेज्या है । जो वली महमद की नीसां आई तो सरकार मै ईजारो देता आघा पाछा होयला । अर वलीमहमद लिख्यो जु अठै सरकार का लोग है मै कनै रुपया देवा नै नही, तो यां का मुतसदी कहै है थानै ही ईजारै दीवा वाला सु जाणजै है । जु वलीमहमद को तो जुवाव ही आवैलो तीसु उमेदवार हु जु यांका पाछला ईजारा का रुपया ईनायत होय अर आगां सु सव दामां की जामनी आवै जु काम होय जी ।

---

1. नीम माहो (नीम माही)=अर्धमाहा ।
2. मजहर=मेहजर ।

श्री महाराजा जी सलामत। अंतकाद खां नवाव अमीरल उमराव जी को भतीजो नवाव आसफदोलाजी को पोतो तीनै नारनोल की फोजदारी है। सु यो उठी नै आवै है ई की जागीर का च्यार परगना मै सरकार का लोग है सुं अव ईनै अमल दीजै जी। अर नारनोल आंवैर मु नजदीक है खवरदारी सु रहणो जरुर है जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। खानांजाद आगै खरची कै वासतै तीन च्यार वार अरज लिखी वार-वार लिखणो गुसताखी है। खानांजाद की हकीकत श्री जी नु रोसन है। आगै जु कुछ ईनाम व रोजगार मै मरहमत हुवो[1] थो सु तो खरच हुवो। अर साहुकार अठै कही नै ऐक दाम करज दे नही। तीसु खानाजाद नै खरच की तरफ मु बहोत कसालो है। अर मंगसर का महीना मै खानाजाद का बेटा को व्याव है। आगै वैसाख मै व्याह मुकरर हुवो थो सु पातसाहगरदी[2] के सवव मोकुफ रहयो। उमेदवार हु जु आगै जमा खरच हजुर भेजो थो तीकी वाकी अर यो सात महीना को रोजगार चढो सु अर मसाअदो[3] ईनायत होय सु साहुकार का तगादा सु छुटु अर रोज खरज का कसाला सु छुट अर लड़का को व्याह करु जी। आगै तो श्री जी का परताप सु व्याहा नै चालीस चालीस हजार रुपया लगाया है अर अवै दिली सहर मै श्री जी की दसतगीरी मु सरम रहसी जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। अरजदासत लिखतां ही साह नैनसुख जी को कागद तीन दिन के वादैं आयो सु थे सरवलंद खां कै वासतै लिख्यो थो सु श्री जी को हुकम है जु सरवलंद खां नै जुवाव दीजो जु ई राह न आवै पर वाहरो ही जाय। सु श्री महाराजा जी सलामत। खानांजाद हुकम आयां पहली ही सरवलंद खां नै यो जुवाव दीयो सु वो अकवरावाद कै राह गयो जी।

श्री महाराजा जी सलामत। धनेसुर गुजराती की साढ़ा वारा हजार रुपयां की हुंडी वसुल कराय देवा वासतै परवानो ईनायत हुवो थो। सु किसनदास विरजभुखन तो दीवालो काढ्यो परवानो सादर हुवो ती दिन मुं वैके सुवार पयादा[4] कोतवाली चवुतरा का वैठाया है। सु अवार[5] तो वो एक दाम देतो दीसे नही। सुवार पयादा वैठा है पाछां नु जीसी होसी तीसी अरज लिखसुंजी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। परगना टोंक व लालसोठ की माफक ईरसाद

---

1. मरहमत हुवो=दिया गया।
2. पातसाहगरदी=गद्दी के लिए युद्ध।
3. मसाअदो (मसदान)=अग्रिम धन।
4. घुड़सवार एवं पैदल सैनिक।
5. अभी तो।

हजुर के रदवदल ठहराई छै जो साहुकार की जामनी ईनायत होय तो कबुलीयत पटो लिखांवा जी ।

॥ श्री महाराजा जी सलामत । आजम खां[1], कोकल तास खां[2] को भाई खोही[3] वगैरेह परगना आपकी जागीर कां मैं अमल करवा आवै सु ईनै अमल दीजे जी ।

॥ श्री महाराजा जी सलामत । सालह खां, अंतकाद खां को वेटो सायसत खां को पोतो ती फरखसेर[4] नै अरजदासत लिखी थी सु म आ लिखां वैकै काकै नवाव अमीरल उमराव जी सु अरज करवा अरजदासत वजनस पकड़ाई, ती पर सालह खां नै कैद कीयो जी ।

॥ श्री महाराजा जी सलामत । खवर है जु साईवान की वाईसवी तारीख श्री पातसाह जी को अकवरावाद की तरफ कुच होय जी सु स्योहरत है ठीक नहीं जी ।

मी० भादवा वद ७, सवत १७६९ ।

---

1. आजम खां को 8000/8000 का मंसब तथा आगरा की फौजदारी प्राप्त थी ।
2. बादशाह जहाँदारशाह का कृपापात्र, जिसे 9000/9000 मंसब तथा मीर बख्शी का पद प्राप्त था ।
3. खोहरी ।
4. शाहजादा अजिम्मुशां का द्वितीय पुत्र तथा पूर्व में अपने पिता का नायब ।

क्रम संख्या ८८

## वकील रिपोर्ट संख्या १५४

आश्विन वद ४, संवत १७६६

॥ श्री गोपाल जी सहाय छै: जी

॥ श्री महाराजाधिराज महाराजा जी
श्री मिरजा राजा जयसिंहजी

सिद्धी श्री महाराजाधिराज महाराजा जी श्री चरण कमलाय नूं खानाजाद खाकपांय पंचोली जगजीवनदास लिखतम तसलीम वन्दगी अवधार जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजाजी का तेज परताप कर भला है। श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता प्रसाद करावयजो जी। श्री महाराजा जो माईत है, धनी है, श्री परमेश्वरजी की जायगा है। म्है श्री महाराजा जी का खानांजाद वन्दा हां। श्री पातसाहजी श्री महाराजाजी सुं मिहरवांन है। श्री महाराजा जी सुख पावजोजी पांन गंगाजल आरोगवा का घणा जतन फरमावजो जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। परवानो खानाजाद नवाजी को इनायत हुवो। तसलीमात वजाय लाय सर चढाय जीयो। तमाम सरफराजी व खानाजाद हुई। हुक्म आयो जूं एक पैलवी में समाचार लिखा था सू मालूम हुआ। इह वात मूं खातर जमां राख जो असो वसवास कदेई मत करो। श्री जी सलामत। खानाजाद की तो ई वात सूं भांत भांत का खातर जमां है। पण अठै सोहरत[1] उठी थी तिमुं अरज लिखनी पड़ी है।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। हुक्म आयो जुं ओर समाचार साह नैन सुख का लिखना गूं जाहर होसी सूं सारा मुकदमा साहजी का लिख्या सूं जाहर हुआ जी।

---

1. सोहरत (शोहरत)—कीर्ति।

।। श्री महाराजा जी सलामत । जागीरां ईजारै लेबा के वासते साह नैन सुख जी लिख्यो थो सूं श्री जी का हुकम माफक ऐ जागीर तो ईजारै ली सूँ तिकी नकल श्री जी हजूर भेजी है । सु नजर मुबारक गुजर सी जी । ये तो पट्टो कबूलियत अबार[1] लिख देता था पण जामनी बिना पट्टो दियो नही तिसुं जामन मातबर की जामनी आवै जीही दिन पट्टो लिखाय लां । अर जामिनी सोपां पण सराफां मै पानीपथयां की दुकान है तिकी जामनी मांगै है ।[2]

।। श्री महाराजा जी सलामत । खोहरी वगैरह महाल आजम खां की जागीर की लाला हरदे राम वांका दीवान सुं रदबदल अब तांई तो अमरसिगपुरा को मुतसदो करै थो अब अमरसिंघ खानांजाद नै साफ जवाब दीयो जु हरदेराम सूं रदबदल घणी ही करी पण आजम खां मानै नही कहै है, ईजारै न दूं, खाहमखाह अमल ही करूं सूं इतरा मै खानाजाद ने हुकम आयो जु ईजारे ले जो । तिसुं अब खानाजाद रुबरु[3] खानजहां बहादुर सुं ही रदबदल ईतरी करै है ।

| | |
|---|---|
| सहजादा अयजुदी की जागीर उर का पेरोजपुर वगेहर मेवात का महाल होय सु दे । | खांनाजहा बहादर की जागीर पाटोधी वगैरह होय सु दे । |
| आजम खां की जागीर खोहरी वगेरह मै है सुं दे । | खांनदौरा बहादर की जागीर । जहां होय तहा ईजारे दे । |

।। श्री महाराजा जी सलामत । खानजहां बहादुर नीम रजामंद सो हुवो है पण साहूकार मातबर पाणी पथयां की दूकान जामन मांगै है तिसूं श्री जी जामन मातबर भेज जै जूं यांसु[4] भी ठहरावां यांका मुतसदयां नै भी रजामन्द किया है नीम माहो[5] खर्च देनो कियो है जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । हामद खां बाहादर[6] गाजुदी खां[7] को छोटो भाई बाहादरसाह का अमल मै बीजापुर को सूबेदार होय गयो थो । फेर बागी हुवो थो । अब मुदत सुं हजुर मै है । ती खानांखाद नै बुलाय कही जुं दोनुं राजो की सुलह म्हारी मारफत करो, तो खानजहां बहादुर ने समझाय थांका मुकदमा सब

---

1. अभी ।
2. गोबिन्दराम पानीपथियाँ की दुकान की जमानत मांगते हैं ।
3. उपस्थिति में ।
4. इनसे भी ।
5. नीम माहो—अर्धमाहा ।
6. हमीद खाँ बहादुर ।
7. गाजीउद्दीन खाँ फ़ीरोज़ जंग ।

फैसल करां अर वहोत अपनायत इखलास जाहर कीयो। तव खानांजाद कही ज हमारी वातो मैं अमीरल उमराव है। अव खानजहां बहादुर कुं हम वातो मैं डालै अर अमीरल उमराव मुदई होय तो खानजहां वहादुर सू क्या होयती, पर वां कही—मतालव होय गुं लिख दो मैं खानजहां बाहादुर सुं कहूंगा अमीरल उमराव मुदई होयगा जो कुवत रखो हो जू हम करेंगे सुं होयगा तो वात मैं पड़ो नु मतलब हजूर सू लिख्या आया था सो लिख दिया। या सिवाय ईजाफा माकूल होय श्री जी नै उज्जैण की सूवेदारी होय महाराजा नै गुजरात को सूवो होय नं अव हामद खां खांनजहां वहादुर नै मतलव दिखा सी जो कवूल करसी। तव खानांजाद लिखवत मैं रदवदल करसी जो पकी निसां कर देसी तो हजूर नै अरजदासत कर सुं। हजुर मै श्री जी की खातर मुवारक मैं पसन्द आसी तो मुकदमां वांसू रजू करस्यां अर जो खानाजाद की ही खातर जमां न हुई तो वैसी ही अरजदासत कर सूं जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। राय घासीराम हीदायत केस खां वाका नीगार कुल को पेसदसती......मोजपुर सरकार अकवरावाद मै ३,५५,००० दाम है। सो आगै तो किसनसिंघ नरूका कै ईजारै थो सो वैकी कवूलीयत की नकल हजूर भेजी है। सो नजर मुवारक गुजारसी अवै खानाजाद सो म्हाने[1] सरकार मैं इजारे लियो है सो कसवा मजकूर मैं सरकार को अमल ही है। उमीदवार हु जु वैकी नीसां इनायत होय जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। गाजी को थानो सरकार मैं ईजारे लीयो है। ये गोवन्दराम सराफ पाणीपथयां की जामनी मागै है सुं उमैदवार हु जु गोवन्दराय की जामनी इनायत होय जी जुं पट्टो लिखायलां जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। परवानो खानाजाद नवाजी को पांच सावान को लिख्यो मिती भादवा सुदी १० मै इनायत हुवो। तमाम सरफराजी व खानांजाद नवाजी हुई जी तसलीमात वजाय लाय सीर चढ़ाय लिया जी। हुकम आयो जुं पूरा जात[2] की सनद अव तक तैयार कराय हजुर न भेजी सुं अवै तैयार कर हजुर भेजजो। सुं श्री महाराजा जी सलामत। पुरा जात का परवाना दफतर सूं तयार कराया पण राजा सभा चंद अटकाया है कहे हैं तुम सांभर सूं थाणो उठावोगे तब परवाना देगे सुं अव तो यांनूं सांभर का ईजारा की रदवदल डाली है जो या रदवदल ठहरी तो परवाना सीताव हजुर भेजु हूं जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। राह खानाजाद नवाजी कै हुंडी रुपया दोय हजार की इनायत हुई थी मूं पहुंची। तमाम सरफराजी व खानाजादनवाजी हुई

---

1. तीन साल की जमा पर।
2. सम्पूर्ण जागीरदारी।

जी । श्री महाराजा जी सलामत । या हुंडी इनायत हुई सुं सिर चढाय ली पण मिगसर का महीना मैं खानाजादा का बेटा को व्याह छ सुं उमेदवार हु जु मसाअदो ईनायत होय अर दस हजार रुपीया खानाजाद का सरकार मै है सूं इनायत होय जूं श्री महाराजा जी का तेज परताप कर भली भांत बेटा को व्याह करूजी ।

मी आसोज बद ४, सवत् १७६९ ॥

क्रम संख्या ८९

## वकील रिपोर्ट संख्या १५५

आश्विन वदी ५, संवत १७६९

### श्री गोपालजी सहाय

श्री महाराजाधिराज सलामत। अरजदासत चलाय दरबार मे सुवार होय अमीरल उम्राव को मुजरो कर राजा सभाचन्द के डेरे आयो। राजा सुं मिलता ही राजा कही एक कागज हमारे पास आया है सुं देखो, आप पास ले बठो कागद लपेटो ही मोहर दिखाई। कहो पढ़ो सु महाराजा अजीतसिंह जी की मोहर थी सूं आगली मोहर सूं भी वड़ी मोहर असुर थी तिमें लिख्यो थो "श्री हिंगालाज साहय। छैतरपती महाराजाधिराज महाराजा श्री अजीतसिंहजी देव सरवोजइत सिघारा।" अर मोहर के कीनारे कूडालो खेच दस कूडाला आसपास ओर खेचा तीमे एक कूडाले मे तो श्री गणेशायनमः ओर नो कूडालां मे नव ग्रह लिखा है। खांनांजाद पढ़तो गयो, राजा लिखतो गयो। राजा कही, "जी भांत फुरमान उपर सारा पातसाही की मोहर होय है जी भांत मोहर वनाई है, सूं क्या समझा है अब भी ईयांता सू बाज आवे अर सिताव हजूर आवे"। इतरा में नारायण दास नांमे गुलाल चंद को पेसदसत हे सूं खानाजाद की साथ थो वैंसु कही थे अजीतसिंघ को लिखाजे मोहकमसिंघ सु राजा ने खिलवत की, सुं हमने मोकमसिंघ को कद खिलवत मे बुलाया। वह तो हमेस खांनजहां के रहे हे। हमारे कद आंवे हे। तुम झुठ कु लिखा? तब नारायण दास कही—मे न्ही लिखा। तब राजा कही—कद आवेगे? तब ई कही—पहलो भंडारी ने कोलपंजो भेज सो तब पहलो भंडारी अठे आसी, भंडारी लोखसी तब राजा आसी। तब राजा बोल उठो—हम तो भंडारी को हरगज न लिखे। हमने दोनो सरकारा कु लिखना था सु लिखा; मनसब, खीताब, वतन देणा था सु दिया ओर मतलब होय सु करदे अर यह चाहो ज अमीरल उमराव भंडारी कुं लिखे सु हरगज न लिखे; वह महावत खां ही पाजी था सु इन पाजीयो कुं मोह लगावे था। अमीरल उमराव हरगज मोह न

मतलब राजी लगावेगा। मतलब राजों सुं है, उनके बेटे पोती की ठोड़ है। नवाब कहे है हम जो करेगे सो हम आप कू करेगे अर राजा चाहे जे मोहबत खां छोकरे कू फुसलाया ईरा भात हमे फुसलावे सू कु कर वणे। अर नारायण दास ने उठा पाछै खानाजाद सुं कही—तुम तो साभर की इजारे की रदबदल करो हो अर मोहर मे तो छतरपती लिखे है। तब खानाजाद कही—रीकाब मे तरबीयत हुवै न्ह अर ये किसी रजपूत को लिखा होयगा, रजपूत ने साहब पास भेजा है। तब सीरनामो पढ़ायो, चूड़ामण जाट को नाव थो अर मतलब तो पढ़ायो नही अब अमीरल उमराव ने मोहर पढ़ाय सो पातसाह जी पढ़ासी।

।। श्री महाराजा सलामत। साहबेग व मिरजा कादरी लिख्यो है—भंडारी तैयार हुवो है सू म्हांकी साथ हजूर आवसी यांके हुजूर आयां पाछे जो ठहरसी सु राजा कर सी। तीपर राजा कही, ईहा आय क्या करेगा मतलब थे कर दिए और होय सुं कर दे, आवे है तो आवो।

।। श्री महाराजा सलांमत। अब के भंडारी जी आसी तो महीमण रस एक खिमयाही रहे। भंडारी जी जाने ज जी भात महावत खां जी बुलायता ती भात ये करैं सू हरगज नही, देखजैं काई बनैं। मिती भादवा वदी १३ को पहुंची।

।। श्री महाराजा सलामत। आज सोहरत हुई है ज सरबलंद खां चाटसु आयो। नूसरतयार खां नै रणथंभोर सु बुलायो है सुं या तहकीक होय तो तो खबर-दारी फुरमायजो जी। समत् १७६६, आसोज वदी ५, भौम।

क्रम संख्या ९०

## वकील रिपोर्ट संख्या १५६

आश्विन सुदी १४, संवत १७६६

श्री गोपालजी सत छै जी

श्री महाराजा जी सलामत । अरजदासत रवान कीया पाछै परवानो खांनाजाद नवाजी को मी० आसोज सुदी ६ को लिखो मीती आसोज सुदी १३ ईनायत हुयो । तमाम सरफराजी व खांनांजाद नवाजी हुई जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । आगै परवानो हिंडोण को मुकदमां मै ईनायत हुवो थो सू नवाव अमीरल उमराव जी नै दीखायो । नवाव कह्यो जू हजरत नै रहनवाजस[1] कै मीरजाराजगी का खीताव ईनायत कीया । अर अव मोहर मै मीरजाराजगी का नांव दाखल कुं न[2] करते अर थैलीया व वन्द व लीफाफा रजाई का नाव की मोहर सूं हाल मै ईनायत हुई, सु अर आगे व वाहन दी पर वहादरसाह पातसाह का नाव की मोहर की थैलीयां ईनायत हुई थीं सु हजुर भेजी है । उमेंदवार हू जु मीरजाराजगी का नाव की मोहर खुदाई है सु मिरजाराजगी की मोहर सू थैलीयां व वन्द व लीफाफा ईनायत होय जी । अर मोहर न खुदाई होय तो अब मीरजाराजगी का नाव की मोहर खुदाय ईनायत कराव जे जी । महाराजा अजीतसिंघ जी खत भेज्या था तीमैं जहांदार साह की मोहर मैं महाराजाई को खीताव दाखल थो जी । मी० आसोज सुदी १४, सवत १७६६ ।

---

1. रहनवाजस (शुद्ध रह-ए-नवाजिश)=प्रतिष्ठित करने हेतु ।
2. क्यों नहीं ।

क्रम संख्या ९१

## वकील रिपोर्ट संख्या १५७

आश्विन सुदी १४, संवत १७६९

**श्री गोपालजी सहाय छै जी**

**श्री महाराजाधिराज महाराजा जी श्री मीरजा राजा जै सिघ जी**

॥ सिधि श्री महाराजाधिराज महाराजा जी श्री चरण कमलानु खानाजाद खाक पाय पंचोली जगजीवनदास लिखतं तसलीम वन्दगी अवधार जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज प्रताप कर भला छै श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता प्रसाद कराव जो जी। श्री महाराजा जी माईत है, धणी है, श्री परमेसुर जी की जायगा है। म्हे श्री महाराजा जी का खानाजाद वंदा हां। श्री पातसाह जी श्री महाराजा जी सु मेहरवान है। श्री महाराजा जी सुख पाव जो जी पान गंगाजल आरोगवा का घणा जतन फुरमाव जो जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। हिंडोण अजमखां सु तगीर कराय खालसै कराई। अर गेसुखां सु फोजदारी तगीर कराई। तीकी पै दर पै अरजदासतां की है सु नजरमुवारक गुजरी होसी जी। अर राजा सभाचन्द कनां सु शाहवेग व मीरजा कादरी नै लिखाय भेजी है। सु वां श्री महाराजा जी मु अरज पहोचाई होसी जी। दौसा सु ठाकुर स्यामसिघजी व साह श्री चन्दजी को आदमी आयो थो तीकी साथ वानै ये समाचार लिख भेजा है जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। आजमखां पातसाह जी मु अरजी की जु गेंसुखां नै हिडोण मै खुव अमल कीया। दोय हजार रजपूतां का कवीला वन्द कीया। अर हजरत नै उमकुं तगीर कीया। हिडोण खालसै करी ईस वात मै मेरी खीफत[1] होती है। तीस सू हिडोण दसतुर सावक वहाल होय नही तो

---

1 खीफ्त==वदनामी, शर्मिंदगी।

खांनाजाद मनसब का ईसतीफा कीया। सु हजरत कुछ जुवाव न दीयो अर अरजी ईमतयाज महल[1] नै सोंपी। ईमतयाज महल नवाव अमीरल उमराव जी नै दे भेजी। खानांजाद या वात सुणी जद नवाव अमीरल उमराव जी पास गयो। अर हजुर सू हिंडोण का मुकदमां मैं परवानों सादर हुवो थो सु सलाहदोलत जाण राजा सभा चन्द की मारफत नवाव अमीरल उमराव जी नै दीयो। नवाव परवांनो पढो अर आप कनैं राख्यो। कह्यो जु मैं यह परवानां आजमखां की अरजी हजरत कु दीखावुंगा। श्री महाराजा जी सलामत। ईमतीयाज महल बेगम दरमीयान है अर नवाव अमीरल उमरावजी भी दोनु सरकारां का मतालव सरंजाम करवा नैं जीव सुंपा है। सु श्री महाराजा जी खातर मुबारक जमा राखै ओर वात होण की नहीं जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। जी की मारफत खानांजाद ईमतीयाज महल वेगम सुं गेसुखा का तगीर करावा की कारसाजी करी थी सु वैं ही की मारफत या ठहराई छै। जु जब भंडारीजी व दीवान भीखारी दास जी अठै आवै तब ईमतीयाज महल वेगम नवाव अमीरल उमराव जी नैं कह भेजैं जु राजों के मुतसदीयों कु हमारी मुलाजमत करावो जु मतालव राजों के होय सु हम तुम पातसाहजी मुं अरज कर भली भांत सरंजाम करावैं जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। जीकी मारफत खांनांजाद गेसुखां का तगीर करावा वासतै ईमतीयाज महल सु कारसाजी की थी सु वो खांनांजाद सु मोहमसाजी का रुपया दस हजार मुकररकीया था। त्यां कै वासतै ताकीद करैं है उमेदवार हुं जु वैंका रुपया सीताव ईनायत होय जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। ईमतीयाज महल वेगम रथ व चीता व हरनां कै वासतै फुरमायस की थी। तीकी हकीकत आगै अरजदासत की है सु नजर मुवारक गुजरी होसी जी। उमेदवार हुं जु वाकी फरमायस माफक दोय रथ घोड़ा का व दोय रथ गुजराती वैलां का व नागोरी वैंला का अवल पातसाहां की नजर गुजरावालायक व चीता आछवासा व हरन डेलीया व लड़ाचा का सीताव भेज जे जी।

॥ श्री महाराजा जी सलामत। आसोज सुदी २ सांझ की वीरया खांनजहां वहादर चान्द की मुबारकी के वासतै श्री पातसाह जी का मुजरा नैं जाय था। सु राह मैं वकसरया[1] वंदुकां छोड़ता था ईतरा मैं वदुंक को गोलो खांनजहां वहादर की पालकी कनैं खीदमतगार चल्यो जाय थो तीकै आय लागी सु वो मर गयो। खानजहां वहादर या वात श्री पातसाह जी सु अरज पहोचाई जु राजेखां

---

1. लालकुंवर।
2. बकसरया=सैनिक।

तोबखांने के दारोगे नै बन्दुक छुड़ाई होयगी नहीं बकसरये को मजाल क्या है जु वह छोडे । सु नवाब अमीरल उमराव जी भी श्री पातसाह जी की हजुर था या अरज की । सु हजरत सलामत । बकसरये की मजाल क्या जु ईस तरह बंदुक छोडे बंदुक तीरबन्द[1] होयगी उन नै भोलै छोडी है ।

*।। श्री महाराजा जी सलामत । आसोज सुदी १२ सु श्री पातसाहजी साल-*गीरे है को जसन मुकरर हुवो छै । आसोज सुदी १३ नवाब आसफदोलाजी नै सरोपाव डेरे दे भेजो सु नवाब सरोपाव पहर पालकी मैं सुवार होय बार आया। श्री पातसाह जी बहोत मेहरबानी फरमाई दसतुर पातसाहजादां के तखत कै दसत रास बैठाया । श्री महाराजा जी सलामत । आगैं फतै हुवा पाछै अमीरल उमराव जी नैं तोग तुमन ईनायत हुई थी अब खानजहां बहादर नै तोग तुमन हाथी की ईनायत हुई । मीती आसोज सूदी १४, सवत १७६९ ।

---

1. तीरबन्द=भरी हुई ।

क्रम संख्या ६२

## वकील रिपोर्ट संख्या १५८

कार्तिक वदी ४, संवत १७६६

॥ : ॥ श्री गोपालजी सहाय छै जी

॥ श्री महाराजाधिराज महाराजाजी मीरजा राजा जैसिघजी

॥ : ॥ सिध श्री महाराजाधिराज महाराजा जी श्री चरण कमलानु खानांजाद खाकपाय पचोली जगजीवनदास लिखतं तसलीम वंदगी अवधार जो जी। अठा का समाचार श्री महाराजा जी का तेज परताप कर भला छै। श्री महाराजा जी का सीख समाचार सासता परसाद कराव जो जी। महाराजा जी माईत है, धणी है, श्री परमेसरजी की जायगा है म्हें श्री महाराजा जी का खानजाद वंदा हां। श्री पातसाह जी श्री महाराजा जी सु मेहरवान हैं। श्री महाराजा जी सुख पावजो जी पांन गंगाजल आरोगबा का घणा जतन फरमाव जो जी।

॥ श्री महाराजाजी सलामत आजम खां सुं हिंडोण की फोजदारी तगीर हुई। अर हिंडोण खालसै हुई। तिको स्याहो नवाब अमीरल उमराव जी की मोहर को आजम खां कनै भेज दीयो। आजम खां मनसब को व सूवैदारी अकवरावाद की को व फोजदारी मथुरा की को असतीफा दीयो थो। सु पातसाहजी ईमतयाज महल नै कह्यो। अर ईमतयाज महल आपका आदमी कै हाथ वो ईसतीफो नवाब अमीरल उमराव जी कनै भेज दीयो। वैंही वीरयां परवानो खानांजाद नै ईनायत हुवो थो। सु या खबर सुण नवाब अमीरल उमराव जी नै राजा सभाचंद की मारफत गुजरान्यो। सु नवाब वै ईसतीफा की साथही वो परवानो लगाय राख्यो जु यां दोन्यां की साथ ही अरज करांला। सु या हकीकत तो आगै अरजदासत मैं छै सु अरज पहोची होसी जो। सैर दीवान जठै खानजहां वहादर व आजम खां भी हाजर था तव अमीरल उमरावजी ईसतीफो व परवानो पातसाहजी नै गुजरान्यो अर अर(ज) की जु हजार दिलासा व

दीलबरी सू महाराजा अजीतसिघजी व मीरजाराजा जैसिघजी नै बंदगी मैलाऊं छूं। अर ओर बंदा चाहै छै जु मुलक मैं फीसाद राखजे जो हजरत नै अमनीयत राखणी छै तो खालसे कीयो सु राखजे। ईतरा मै आजम खां अरज करी जु उन राजों में कुछ नहीं जो अजमेर की सूबैदारी, अकबराबाद की सुबैदारी कै जमी मै मैरै नाम होय तो मैं उनकुं तंबीह करुं। तद पातसाह जी नवाब अमीरल उमराव जी नै फुरमायो जु तुमनै खालसै कीया सू रहणे दो। अर आजमखां की अरज मनजुर न करी।

अर आसोज सुदी १४ च्यार घड़ी दिन रहयां साह नैनसुखजी को कागद आयो वा रुपया दस हजार मोहमसाजी गीसुखां का तगीर कराबा की मधे रुपया पांच हजार की हुंडी भेजी थी सु पहोची। अर लिख्यो थो जु हीडोण खालसै करबा को परवानो चलो छै तो भलां छै नही तो अब चलाजो। सु खानाजाद राजा सभाचंद कनै गयो अर कहो जु हिडोण खालसै करी छै तो परवानो भेजो। तद राजा कह्यो परवानां अकबराबाद का दीवान कै नांव तयार होय है, दफतर मै खबर लो। सु दफतर मै सु परवानां की नकल ले हजुर भेजी है। सू नजर मुबारक गुजरसी जी। अर परवानो भी चलै है। अर गैसुखां की तगीरी को स्याहो आजम खां नै पहोच्यायो।

श्री महाराजा जी सलामत। उठा की फोजदारी आजमखां कै नाव छै अर गेसूखां नायब छै। आजमखां की तगीरी हुवौ तो नायब कठा सूं रह्यो। अर राजा सभाचंद कह्यो, जु फोजदारी तगीरी को स्याहो आजमखां नै भेज्यो अर अकबराबाद का दीवान नै खालसै करबा को परवानो चलै है। ईस सीवाय भी न माने तो जीस भांत उठै तीस भांत उठावो[1]। तद खानाजाद कही जु वैसू म्हे घणो ही समझस्यां पण या बात नवाब कनां सुं कहावो तद राजा सभाचंद खानांजाद नै नवाब कनै ले गयो न वा भी या ही फूरमाई जी।

श्री महाराजा जी सलामत। मी० काती बदी सादूदी खां तहवर खां को बेटो तीं खानाजाद नै बुलाय कही—जू म्हारो बाप साहजादा अकबर कै समै थांका सबब कर पातसाह औरंगजेब अजमेर मै वैनै मरोतीं सबब कर आजम खां जाणै है जु यांकै अर वांकै ईखलास है अर हुं पण श्री महाराजा जी सुं जालोर मै मील्यो थो सु मैसुं श्री महाराजा अजीतसिघजी वहोत प्यार करै है। अर श्री महाराजा जी की हजूर का लोग सारा मैसूं[2] वाकफ छै। म्हारी आजमखां कै वहोत आमदरफत[3] है। आजम खां कनै हूं वैठो थो सु हिडोण की लड़ाई को मजकुर चलो,

1. तो जीस भांत उठै तीस भांत उठावो—जिस तरह वह निकले उस तरह उसे निकालो।
2 मुझसे।
3. आमदरफत (आमद-ओ-रफ्त)—आना-जाना।

तद हूं बोल्यो जु नवाब राजा का कांमा मैं आवो अर फेसल करो तो वडी जस है मेरैं अर राजों के ईखलास है फूरमावो तो राजों के वकील कूं बुलाय मोकलुं। तद कह्यो वहोत खूब, बुलावो; तीस सू तुम चलो। तद खानाजाद वैंकी साथ रातिनैं खीलवत मैं गयो। गुलाल चंद को भी गुमासतो साथ थो, नवाब की मुलाजमत करी पांच रुपया नजर कीया। नवाब मेहरवानगी कर नजदीक वैठायो, पूछ्यो जु दोनूं राजा कहां है? खानजादा कही—जु सांभर मैं है। नवाब कह्यो, जु क्या ईरादा रखते है? तव खानांजाद कही, जु ईरादा वंदगी का है। तद नवाव कह्यो, जु साफ ईरादा सूं वदगी का ईरादा होय तो पातसाह साहजहां व औरंगजेव के अहद मैं वैकुंठवासी महाराजाजी व मीरजा राजा जी को मरातव थो वैंही मरातव पहोचाय दे अर भांत-भांत की नवाजसैं होय अर सव मतालव सरंजाम पावैं। पण जिस भांत तूमारे वडे वंदगी करते थे वैसी वंदगी तुम मैं कहां है? तव खानाजाद कही—जु हममैं तो वही वंदगी है पण पातसाह औरंगजेव जी व वहादरसाहजी नैं जु हम सू करी सु सव आलम उपर जाहर है, अर हम कु मुफसद कहे है। तव आजम खां कही—हिडोण तुमारी फोजदारी नही, जागीर नही, जिमीदारी नही, तुम मुझसैं अवस कुं लड़ते हो। तव खानाजाद कही—हिडोण मैं लड़ाई हो ता भली हुई जु नवाव नैं हमकुं सात महीने पीछे बुलाय बुझा[1] जु थे कांई करो छो, अब तकी ही वात पूछी नही, जु सांभर मैं की ईरादैं वैठा छो अर ईतरो मुलक पातसाही कुं खावो हो? अव नवाव हमसूं मूतवजे हुवै हो तो श्री परमेसुरजी सव भली करैंगे। हमनैं वंदगी कवूल की, जहां पीछे कीसही की मजाल नही जु हिदुसतान मैं सिर उठाय सकै। तव नवाव कही—जु वंदगी कवूल करो तो सव भला होयगा मैं लोगों की तरह झूठ वोल जाणता नहीं, जो वंदगी कवूल करो तो सव मतालव मनमानते सरंजाम होवैं। तद खानांजाद कह्यो, —वंदगी की तरहे होय है? तद नवाव कह्यो—जु हिरदैं सांच होय तो वंदगी होय। तद खानांजाद कही—जु नवाव सलामत—पहली म्हाका मतालवां सुं वाकफ होवो मुकदमो वडो छै जो सरजाम कर सको अर थांका मुदई की वात पेस न जाय तो यां वाता मैं आवो, ईसो न होय थांको मुदई था पर गालव अरवै। अर मुकदमो व रहम होय तो ई वात मैं म्हाको तो नुखसान कुछ नहीं जो कोई पातसाही को वंदवसत कीया चाहसी सु म्हाका मतालव सरंजाम कर देसी, अर जो नवाव सु सरंजाम न हुवा तो सारा आलम मैं कहण नै हो सी जु नवाव चाह्यो अर मतालव सरंजाम न हुवा। जद नवाव कह्यो जु अैसी होव तो हम हमारा भाई मनसव का व खीदमतो का ईसतीफ दे। पण जो राजा वंदगी कवूल करै तो मतालव सव सरंजाम होय। तद खानांजाद कह्यो—जु हजुर

1. पूछा।

आया सीवाय जु कुछ नवाब कही सु सब कबुल छै। अर जीभांत पातसाह औरंगजेब जी तख्त बैठतां ही महाराजा श्री जसवंतसिघजी नै सुबैदार गुजरात की दी थी वैही भांत महाराजा जी ने सुबैदारी गुजरात की होय अर मीरजा राजा जी नै सुबैदारी मालवा की होय, चंद रोज पाछै मनोरा रद्द कर हजुर आवैला। अर खानाजाद कही—जु पातसाह स्याहजहां महाराजा जी नै व मीरजा राजा जी नै पातसाही का थंभ¹ जाणै था जो काम मीरजा राजा जी व महाराजा जी कीयो सो काम कदी पर्त न हुवो। अर पातसाह तैमुर का अहद सु ले अबार तक कितना ही हफत हजारी हुवा पण कदी एक भी काम उणसो न कीयो। राजा मानसिघ अकबर पातसाह का अहद मै तमाम मुल्क पातसाहजी का तसरफ मै लाया अर वैकुंठवासी बडा मीरजा राजा जी एक दिन मै छाल कुंची दखण का कीलां की ली अर सेवा² सरीसा³ मूफसदां नै बांध कर भेज दिया। अर राजा रामसिघ जी आसाम नै की भांत तसरफ मै लाया। अर रावलपंडी मै महाराजा जसवंत-सिघ जी हजुर आया तब अरज हुई जु महाराजा का जीव मै वसवास है तद पात-साह औरंगजेब जी कह्यो—जु काई मुजायको⁴ छै, म्हारा आग का सग पड़दा डाल दो, अर कहो, जु सब लोगों सू आवै। अर पातसाही अहतमाम⁵ सारो मोकुफ होय महाराजा पधारा तद पातसाहजी नीमकद⁶ उठ बगलगीरी करी, सारो जवाहर पहराया, सु महाराजा जी नै पहरायो तीसूं अबार या मसलहत छै। जु कोई दीन हजूर को आवणो मोकुफ होय; तद नवाब कह्यो थे जायगा कुं भटकता फीरो छो ऐक नै वसीली करो। तद खानाजाद कही जु हजरत नै तखत बैठा सात महीना हुवा कधी म्हे नवाब कै डेर आया। आज नवाब मेहर-वानी कर याद कीया छै तो आण हाजर हुवा। नवाब कह्यो—जु थे भावै⁷ जठै जावो काम जठी सु होणो छ उठी सूं ही होसी। खानांजाद कही—म्हानै तो काम सूं काम छै जो नवाब खांनखांना की व महावत खां की मीसाल तवजे फरमावै तो कोई मजायको छै ओर कठे ही न जांवा।

श्री महाराजा जी सलामत। खांनाजाद आजम खां नै कह्यो—जु नवाब सलामत हीडोण खालसै हुई अर फोजदारी गेसुखां सु तगीर हुई अर दीवान आला तगीरी फोजदारी का स्याहो नवाब नै पहोच्यो अर अब ताई भी गेसुखां

1. स्थम्भ।
2. शिवाजी।
3. जैसे।
4. मुजायको=हरज, ऐतराज।
5. अहतमाम=दरबारी कामकाज।
6. नीमकद=आधा उठा हुआ।
7. अच्छा लगें।

हीडोण सु न गयो, नवाव उस कुं लिखै जु उठ जाय अवसे कुं मार्या जाय है,-अैसे सीपाह कुं कोई ओर काम फूरमाव जे जु करै, अव वीस हजार सूवार रजपूत आपको वैर लेवा गया दोय तीन दिन मैं वैका मार्यो की खवर आवैली फेर म्हारै पर एतराज न होवजो, जु खवर कुं न करी, जरुर जाण खवर करी छै। तीसूं गेसूखां नै लीखो जु उठां सु उठ जाय, वैका मार्या पाछै सुलह की रदवदल नवाव की मारफत छै। सु कुंकर रहसी। नवाव कह्यो—जो कुछ होय सु होवो यह वात हरगीज न लिखुं वो सीपाही छै, मरमीट सी। फेर खानांजाद कही—मैं ईस वासतै ही अरज करता हुं जु वह सिपाही अछा है अवस कु मारा जाय। वीस हजार सूवार रजपूत गये हैं सु राजों नै कहा है जु गेसुखां नै मारो या मरो। नवाव वीचारै जु अवै गेसुखां कुंकर जीवतो रहसी। नवाव कह्यो—जु एक दोय हजार आदमी मार्या गया तो सलतनत की कुछ कमी न छै, वैका मार्या जावा कै वासतै सुवैदारी को जवत खोवु वोपड़ो मारो जावो। खानाजाद कही—जु नवाव सलामत, अजव ईनसाफ छै जु म्हे खानाजाद कदीम छां अर म्हानै मुफसद करार दीया छै। अर जाट खेती का करवा वाला अर चोरजां नै खाना-जाद जाणो छो, आगै पातसाह औरंगजेव का अहद मैं वेदारवखत साहजादो व खानजहां वहादर जाटां की तवीह कै वासतै वीदा हुवा था, वांवतै कुछ न हुवो। अर राजा विसनसि जी सारां ने नेसनावुद कीया था सु या भी अरज करूं छूं जू गेसूखां नै हुकम होय जु राजा का गुमासतां का ईतफाक सुं जाटां नै नेसतनावूद करै तो भली भांत करसी। अर गेसूखां नै हीडोण मैं अवस कुं मारजै। अर अव हिडोण खालसै हुई असहक खां, अकवरावाद का दीवान, नैं खालसै करवा को हुकम गयो अव भी गेसुखां उठै रहसी तो वेफुरमानी पातसाहजी की छै। उठ जाय तो कुछ मुजायको नही, जो फोजदारी वहाल रहती अर उठी जातो तो वेजा छी। अव ईसा सीपाही नै अवस कुं मराजे। नवाव कह्यो—जु थे ई रदवदल की दोनु राजा नै अरजदासत करो अर जुवाव मंगाय दो जो म्हाकी मारफत सूलह करसी तो गेसूखां का मारां की वलाय जाणै। अर म्हारी मारफत सूलाह न ठहरसी तो गेसूखा का मारां पछै हु जासूं, म्हारा मारां पाछै खानजहां वहादर जासी पण थाणो अवार उठा वुं नही।

श्री महाराजा जी सलामत। खानांजाद ईमतयाज महल का मुसाहव सूं रदवदल ठहराय राखी छै अर मी० काती वदी १ परवानां खानांजाद नवाजी का ईनायत हुवा तसलीमात वजाय लाय सिर चढ़ाय लीया जी। तमाम सरफराजी व खानांजाद नवाजी हुई जी। ईमतीयाज महल की फरमायस का मुकदमां मै प्रवानो सादर हुवो थो। सुं ईमतयाज महल नैं गुजरान्यो, वहोत खूस्याल हुवा। अर कह्यां—जु वाजवलअरज लावो, तद खानांजाद वाजवलअरज वानै दी। ईमतीयाज महल पछ कहाय भेजो जु अव ही ये मतालव अरज मत करो, पहली

हिडोण का थाणा कायम कर चुकोगे तव मैं अरज करुंगी । जु खानजहां नैं आजम खां नै कहा मान्या नही तीसका यह हंगामा हुवा । अब दोनुं राजो के मतालव मैं अरज करूं हुं सु कर दीजै उन कुं वंदगी मै मै लाऊंगी ।

।। श्री महाराजाजी सलामत । हिंडोण ऊपर अमीरल उमराव कै अर खान-जहां वहादर कै तो खुलकर गुफतगो होण लागी, सरैं कचहरी राजा सभाचंद खानजहां वहादर की मारफत का लोगां सू बद जुबानी वोलण लागो वैं यां का लोगां सु बोलण लागा ।

।। श्री म्हाराजा जी सलामत । अमीरल उमराव का घर की तो या सूरत है । आप घर मैं बैठो रहै कोई आवण जाण पावै नही । ऐक राजा[1] दरबार कर बैठे सु तूंदत बै कोई कुं कह सकै नही अर खानजहां कै अंधेर आही तुंदत वैं पात-साही की बात परमेसुर आधीन है जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । साहबेग व मीरजा कादरी लीखो जु राजां नै वकीलां लिख्यो जो राजा सभाचंद केहे है जु मूतसदी न आवै ती पर राजा कादरी नै लिख्यो है—जु वकीलां झूठ लिख्यो है, म्हान कह्यो अर खानाजाद सूं कही थे क्युं लिखी । तद खानांजाद कही हूं ई बात सूं वाकफ नही तब गुलालचंद कै गुमासतै कही मैं दस बार अरज की थी साहिव न मानी तव मैं लिख भेज्यो तब खड़ बड़ाय बैठ रह्यो जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । आजम खां गेसुखां नै लिख्यो है—थाणो कायम राखजे थारी मदद नै सुबेदार अकबराबाद को व फोजदार बीदाराबाड़ी को व मथुरा को आसी ओर भी नीगाहदासत करजे ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । अमीरल उमराव तो काम मै ही है । ईमती-याज महल नै भी बातां मै लायो हु, खानजहां बहादर कै अब आजम खां ई काम नै चाहै है । पलो बांध्यां कहै है जु हर कहीं के दरवाजै जावो कुछ होण को नही, म्हां सु रजु होस्यो तब ही काम होसी । खानांजाद तीनुं राहयां की सलतनत का आपकै हाथ राख्या जाय है । अब भंडारी जीवदासजी आवै है जी की मारफत जाण जे तीकी मारफत काम कीजे जी ।

।। श्री महाराजा जी सलामत । जो खातर मुबारक मैं आवै तो आजम खां का मुकदमा का जुवाब मै खत भेजजे जी । काम सुं काम छै । खानाजाद राति दिन नवाब अमीरल उमराव जी कनै व राजा सभाचंद कनै हजार रहै छै । अर ईमतीयाज महल का मुसाहब मुं मिलतो रहै छै जी । अर आजम खां सु करार कीयो छै जु जब तक म्हाका मतालब सरंजाम न होय तब तक म्हाको आवणो कही पर जाहर न होय ।

---

1. राजा सभाचंद ।

